हैं—चाहे वे किसीके भी द्वारा प्रस्तुत किए गए हो।

यहाँ यह प्रश्न हो सकता है कि धवलाकारने तिलोयपण्णत्तीकी उक्त दोनों गाथाओको ही उद्धृत क्यो न कर दिया, उन्हे श्लोकमें अनुवादित करके या उनके अनुवादको रखनेकी क्या जरूरत थी ? इसके उत्तरमें मैं सिर्फ इतना ही कह देना चाहता हूँ कि यह सब धवलाकार वीरसेनकी रुचिकी बात है, वे अनेक प्राकृत-वाक्योको सस्कृतमें और सस्कृत-वाक्योको प्राकृतमें अनुवादित करके रखते हुए भी दखे जाते हैं। इसी तरह अन्य ग्रथोके गद्यको पद्यमें और पद्यको गद्यमें परिवर्तित करके अपनी टीकाका अंग बनाते हुए भी पाये जाते हैं। चुनाँचे तिलोयपण्णत्तीकी भी अनेक गाथाओको उन्होने सस्कृत गद्यमें अनुवादित करके रक्खा है, जैसे कि मगलकी निरुक्तिपरक गाथाएँ, जिन्हे शास्त्रीजीने अपने द्वितीय प्रमाणमें, समानताकी तुलना करते हुए उद्धृत किया है। और इसलिये यदि ये उनके द्वारा ही अनुवादित होकर रक्खे गये हैं तो इसमें आपत्तिकी कोई बात नही है। इसे उनकी अपनी शैली और पसन्द आदिकी बात समझना चाहिए।

अब देखना यह है कि शास्त्रीजीने 'ज्ञान प्रमाणमात्मादे.' इत्यादि श्लोकको जो अकलकदेवकी 'मौलिक कृति' बतलाया है उसके लिये उनके पास क्या आधार है ? कोई भी आधार उन्होने व्यक्त नही किया; तब क्या अकलकके ग्रन्थमें पाया जाना ही अकलककी मौलिक कृति होनेका प्रमाण है ? यदि ऐसा है तो राजवार्तिकमें पूज्यपादकी सर्वार्थसिद्धिके जिन वाक्योको वार्तिकादिके रूपमें बिना किसी सूचनाके अपनाया गया है अथवा न्यायविनिश्चयमें समन्तभद्रके 'सूक्ष्मान्तरितदूरार्था.' जैसे वाक्योको अपनाया गया है उन सबको भी अकलकदेवकी 'मौलिक कृति' कहना होगा। यदि नही, तो फिर उक्त श्लोकको अकलकदेवकी मौलिक कृति बतलाना निर्हेतुक ठहरेगा। प्रत्युत इसके, अकलकदेव चूंकि यतिवृषभके बाद हुए हैं अतः यतिवृषभकी तिलोयपण्णत्तीका अनुसरण उनके लिये न्यायप्राप्त है और उसका समावेश उनके द्वारा पूर्वपद्यमें प्रयुक्त हुए 'यथागम' पदसे हो जाता है, क्योंकि तिलोयपण्णत्ती भी एक आगम ग्रथ है जैसा कि गाथा न० ८५, ८६, ८७ में प्रयुक्त हुए उसके विशेषणोंसे जाना जाता है, धवलाकारने भी जगह जगह उसे 'सूत्र' लिखा है और प्रमाणरूपमें

उपस्थित किया है। एक जगह वे किसी व्याख्यानको व्याख्यानाभास बतलाते हुए तिलोयपण्णत्तिसूत्रके कथनको भी प्रमाणमें पेश करते हैं और फिर लिखते हैं कि सूत्रके विरुद्ध व्याख्यान नही होता है—जो सूत्रविरुद्ध हो उसे व्याख्याना-भास समझना चाहिये—नही तो अतिप्रसग दोष आएगा ※।

इस तरह यह तीसरा प्रमाण असिद्ध ठहरता है। तिलोपण्णत्तिकारने चूंकि धवलाके किसी भी पद्यको नही अपनाया अत पद्योको अपनानेके आधार-पर तिलोयपण्णत्तीको धवलाके बादकी रचना बतलाना युक्तियुक्त नही है।

(४) चौथे प्रमाणरूपमें शास्त्रीजीका इतना ही कहना है कि 'दुगणदुगुणो दुवग्गो णिरतरो तिरियलोगो' नामका जो वाक्य धवलाकारने द्रव्यप्रमाणानु-योगद्वार ( पृष्ठ ३६ ) में तिलोयपण्णत्तीके नामसे उद्धृत किया है वह वर्तमान तिलोयपण्णत्तीमें पर्याप्त खोज करने पर भी नही मिला, इसलिये यह तिलो-यपण्णत्ती उस तिलोयपण्णत्तीसे भिन्न है जो धवलाकारके सामने थी। परन्तु यह मालूम नही होसका कि शास्त्रीजीकी पर्याप्त खोजका क्या रूप रहा है। क्या उन्होने भारतवर्षके विभिन्न स्थानोपर पाई जानेवाली तिलोयपण्णत्तीकी समस्त प्रतियाँ पूर्णरूपसे देख डाली है? यदि नही देखी है और जहाँ तक मैं जानता हूँ समस्त प्रतियाँ नही देखी हैं,तब वे अपनी खोजको 'पर्याप्त खोज' कैसे कहते हैं? वह तो बहुत कुछ अपर्याप्त है। क्या दो प्रतियोमें उक्त वाक्यके न मिलनेसे ही यह नतीजा निकाला जा सकता है कि वह वाक्य किसी प्रतिमें नही है? नही निकाला जा सकता। इसका एक ताजा उदाहरण गोम्मटसार-कर्मकाण्ड (प्रथम अधिकार) के वे प्राकृत गद्यसूत्र हैं जो गोम्मटसारकी पचासो प्रतियोमें नही पाये जाते, परन्तु मूडबिद्रीकी एक प्राचीन ताडपत्रीय कन्नड प्रतिमें उपलब्ध हो रहे हैं और जिनका उल्लेख मैंने अपने गोम्मटसार-विषयक निबन्धमें † किया है। इसके सिवाय, तिलोयपण्णत्ति-जैसे बडे ग्रन्थमें लेखकोके प्रमादसे दो चार गाथाओका छूट जाना कोई बडी बात नहीं है। पुरातन-जैनवाक्य-सूचीके अवसरपर मेरे

※ 'त वक्खाणाभासमिदि कुदो णव्वदे ? जोइसिय-भागहारसुत्तादो चदा-इच्च बिबपमाणपरुवय-तिलोतपण्णत्तिसुत्तादो च। ण च सुत्तविरुद्ध वक्खाणहोइ, अइपसगादो।" —धवला १,२,४, पृष्ठ ३६। † यह निबन्ध दूसरे भागमें छपेगा।

सामने तिलोयपण्णत्तीकी चार प्रतियाँ रही हैं—एक बनारसके स्याद्वादमहाविद्यालयकी, दूसरी देहलीके नया मन्दिरकी, तीसरी आगराके मोतीकटरा-मन्दिरकी और चौथी सहारनपुरके ला० प्रद्युम्नकुमारजीके मन्दिरकी। इन प्रतियोंमें, जिनमें बनारसकी प्रति बहुत ही अशुद्ध एव त्रुटिपूर्ण जान पडी, कितनी ही गाथाएँ ऐसी देखनेको मिली जो एक प्रतिमें है तो दूसरीमें नही है, इसीसे जो गाथा किसी एक प्रतिमें ही वढी हुई मिली उसका सूचीमें उस प्रतिके साथ सूचन किया गया है। ऐसी भी गाथाएँ देखनेमें आई जिनमें किसीका पूवार्ध एक प्रनिमें है तो उत्तरार्ध नही, और उत्तरार्ध है तो पूर्वार्ध नही। और ऐसा तो बहुधा देखनेमें आया कि कितनी ही गाथाओको विना नम्बर डाले रनिगरूपमें लिख दिया है, जिससे वे सामान्यावलोकनके अवसरपर ग्रथका गद्यभाग जान पडती हैं। किसी किसी स्थलपर गाथाओके छूटनेकी साफ सूचना भी की गई है; जैसे कि चौथे महाधिकारकी 'णवणउदिसहस्साणि' इस गाथा न०२२१३के अनन्तर आगरा और सहारनपुरकी प्रतियोमें दस गाथाओके छूटनेकी सूचना की गई है और वह कथन-क्रमको देखते हुए ठीक जान पडती है—दूसरी प्रतियोपरसे उनकी पूर्ति नही हो सकी। क्या आश्चर्य है जो ऐसी छूटी अथवा त्रुटित हुई गाथाओमें-का ही उक्त वाक्य हो। ग्रन्थ-प्रतियोकी ऐसी स्थितिमें दो चार प्रतियोको देखकर ही अपनी खोजको पर्याप्त खोज बतलाना और उसके आधारपर उक्त नतीजा निकाल वैठना किसी तरह भी न्यायसगत नही कहा जा सकता। और इसलिये शास्त्रीजीका यह चतुर्थ प्रमाण भी उनके इष्टको सिद्ध करनेके लिये समर्थ नही है।

(५) अब रहा शास्त्रीजीका अन्तिम प्रमाण, जो प्रथम प्रमाणकी तरह उनकी गलत धारणाका मुख्य आधार बना हुआ है। इसमें जिस गद्याशकी ओर सकेत किया गया है और जिसे कुछ अशुद्ध भी बतलाया गया है वह क्या स्वय तिलोतपण्णत्तिकारके द्वारा धवलापरसे 'अम्हेहि' पदके स्थानपर 'एसा परूवणा' पाठका परिवर्तन करके उद्धृत किया गया है अथवा किसी तरहपर तिलोयपण्णत्तीमें प्रक्षिप्त हुआ है? इसपर शास्त्रीजीने गम्भीरता के साथ विचार करना शायद आवश्यक नही समझा और इसीसे कोई विचार प्रस्तुत नही किया, जब कि इस विषयपर खास तौरपर विचार करनेकी जरूरत थी और तभी कोई

निर्णय देना था—वे वैसे ही उस गद्यांशको तिलोयपण्णत्तीका मूल अंग मान बैठे हैं, और इसीसे गद्यांशमें उल्लिखित तिलोयपण्णत्तीको वर्तमान तिलोयपण्णत्तीसे भिन्न दूसरी तिलोयपण्णत्ती कहनेके लिये प्रस्तुत हो गये हैं। इतना ही नहीं, बल्कि तिलोयपण्णत्तीमें जो यत्र तत्र दूसरे गद्यांश पाये जाते हैं उनका अधिकांश भाग भी धवलापरसे उद्धृत है, ऐसा सुझानेका संकेत भी कर रहे हैं। परन्तु वस्तुस्थिति ऐसी नहीं है। जान पड़ता है ऐसा कहते और सुझाते हुए शास्त्रीजीको यह ध्यान नहीं आया कि जिन आचार्य जिनसेनको वे वर्तमान तिलोयपण्णत्तीका कर्ता बतलाते हैं वे क्या उनकी दृष्टिमें इतने असावधान अथवा अयोग्य थे कि जो 'अम्हेहि' पदके स्थानपर 'एसा परूवणा' पाठका परिवर्तन करके रखते और ऐसा करनेमें उन साधारण मोटी भूलों एवं त्रुटियोंको भी न समझ पाते जिन्हें शास्त्रीजी बतला रहे हैं? और ऐसा करके जिनसेनको अपने गुरु वीरसेनकी कृतिका लोप करनेकी भी क्या जरूरत थी? वे तो बराबर अपने गुरुका कीर्तन और उनकी कृतिके साथ उनका नामोल्लेख करते हुए देखे जाते हैं। चुनांचे वीरसेन जब जयधवलाको अधूरा छोड़ गये और उसके उत्तरार्धको जिनसेनने पूरा किया तो वे प्रशस्तिमें स्पष्ट शब्दों-द्वारा यह सूचित करते हैं कि 'गुरुने पूर्वार्धमें जो भूरि वक्तव्य प्रकट किया था—आगे कथनके योग्य बहुत विषयका संसूचन किया था, उसे (तथा तत्सम्बन्धी नोट्स आदिको) देखकर यह अल्पवक्तव्यरूप उत्तरार्ध पूरा किया गया है—

गुरुणाऽर्धेऽग्रिमे भूरिवक्तव्ये संप्रकाशिते।
तन्निरीक्ष्याऽल्पवक्तव्यः पश्चार्धस्तेन पूरितः ॥ ३६ ॥

परन्तु वर्तमान तिलोयपण्णत्तीमें तो वीरसेनका कहीं नामोल्लेख भी नहीं है—ग्रन्थके मंगलाचरण तकमें भी उनका स्मरण नहीं किया गया। यदि वीरसेनके संकेत अथवा आदेशादिके अनुसार जिनसेनके द्वारा वर्तमान तिलोयपण्णत्तीका संकलनादि कार्य हुआ होता तो वे ग्रन्थके आदि या अन्तमें किसी न किसी रूपसे उसकी सूचना ज़रूर करते तथा अपने गुरुका नाम भी उसमें ज़रूर प्रकट करते। और यदि कोई दूसरी तिलोयपण्णत्ती उनकी तिलोयपण्णत्तीका आधार होती तो वे अपनी पद्धति और परिणतिके अनुसार उसका और उसके रचयिताका स्मरण भी ग्रन्थकी आदिमें उसी तरह करते जिस तरह कि महा-

पुराणकी आदिमें 'कविपरमेश्वर' और उनके 'वागर्थसंग्रह' पुराणका किया है, जो कि उनके महापुराणका मूलाधार रहा है। परन्तु वर्तमान तिलोयपण्णत्तीमें ऐसा कुछ भी नहीं है, और इसलिये उसे उक्त जिनसेनकी कृति बतलाना और उन्हींके द्वारा उक्त गद्यांशका उद्धृत किया जाना प्रतिपादित करना किसी तरह भी युक्तिसंगत प्रतीत नहीं होता। दूसरे भी किसी विद्वान् आचार्यके साथ, जिन्हे वर्तमान तिलोयपण्णत्तीका कर्ता बतलाया जाय, उक्त भूलभरे गद्यांशके उद्धरण-की बात संगत नहीं बैठती, क्योंकि तिलोयपण्णत्तीकी मौलिक रचना इतनी प्रौढ और सुव्यवस्थित है कि उसमें मूलकार-द्वारा ऐसे सदोष उद्धरणकी कल्पना नहीं की जा सकती। और इसलिये उक्त गद्यांश बादको किसीके द्वारा धवला आदि परसे प्रक्षिप्त किया हुआ जान पडता है। और भी कुछ गद्यांश ऐसे हो सकते हैं जो धवलापरसे प्रक्षिप्त किये गये हों; परन्तु जिन गद्यांशोंकी तरफ शास्त्रीजीने फुटनोटमें संकेत किया है वे तिलोयपण्णत्तीमें धवलापरसे उद्धृत किये गये मालूम नहीं होते, बल्कि धवलामें तिलोयपण्णत्तीपरसे उद्धृत हुए जान पडते हैं। क्योंकि तिलोयपण्णत्तीमें गद्यांशोंके पहले जो एक प्रतिज्ञात्मक गाथा पाई जाती है वह इस प्रकार है—

वादवरुद्धक्खेत्ते विंदफलं तह य अट्ठपुढवीए।
सुद्धायासखिदीणं लवमेत्तं वत्तइस्सामो॥ २८२॥

इसमें वातवलयोंसे अवरुद्ध क्षेत्रों, आठ पृथिवियों और शुद्ध आकाशभूमियों-का घनफल बतलानेकी प्रतिज्ञा की गई है और उस घनफलका 'लवमेत्तं (लवमात्र)' ॐ विशेषणके द्वारा बहुत संक्षेपमें ही कहनेकी सूचना की गई है। तदनुसार तीनों घनफलोंका क्रमशः गद्यमें कथन किया गया है और यह कथन

---

ॐ तिलोयपण्णत्तिकारको जहाँ विस्तारसे कथन करनेकी इच्छा अथवा आवश्यकता हुई है वहाँ उन्होंने वैसी सूचना कर दी है, जैसाकि प्रथम अधिकार-में लोकके आकारादिका संक्षेपसे वर्णन करनेके अनन्तर 'वित्थररुइबोहत्थं वोच्छं णाणावियप्पे वि (७४)' इस वाक्यके द्वारा विस्ताररुचिवाले प्रतिपाद्योंको लक्ष्य करके उन्होंने विस्तारसे कथनकी प्रतिज्ञा की है।

मुद्रित प्रतिमें पृष्ठ ४३ से ५० तक पाया जाता है। धवला (पृ० ५१ से ५५) में इस कथनका पहला भाग सपहि ( सपदि )' से लेकर 'जगपदर होदि' तक प्राय ज्योका त्यो उपलब्ध है परन्तु शेष भाग, जो आठ पृथिवियो आदिके घन-फलसे सम्बन्ध रखता है, उपलब्ध नही है। और इसमे वह तिलोयपण्णत्तीपरसे उद्धृत जान पडता है—खासकर उस हालतमें जब कि धवलाकारके सामने तिलोयपण्णत्ती मौजूद थी और उन्होने अनेक विवादग्रस्त स्थलोपर उसके वाक्यो-को बडे गौरवके साथ प्रमाणमें उपस्थित किया है तथा उसके कितने ही दूसरे वाक्योको भी विना नामोल्लेखके उद्धृत किया है और अनुवादित करके भी रक्खा है। ऐसी स्थितिमें तिलोयपण्णत्तीमें पाये जानेवाले गद्याशोके विषयमें यह कल्पना करना कि 'वे धवलापरसे उद्धृत किये गये हैं' समुचित नही है और न शास्त्रीजीके द्वारा प्रस्तुत किये गये गद्याशसे इस विषयमें कोई सहायता मिलती है, क्योकि उस गद्याशका तिलोयपण्णत्तिकारके द्वारा उद्धृत किया जाना सिद्ध नही है—वह वादको किसीके द्वारा प्रक्षिप्त हुआ जान पडता है।

अब मैं यह वतलाना चाहता हू कि यह इतना ही गद्याश प्रक्षिप्त नही है बल्कि इसके पूर्वका "एत्तो चदाण सपरिवाराणमाणयणविहाण वत्तइस्सामो" से लेकर 'एदम्हादो चेव सुत्तादो'तकका अग,और उत्तरवर्ती'तदो ण एत्थ इदमित्थमेवेत्ति' से लेकर "त चेद १६५५३६१।" तकका अश, जो 'चदस्स सदसहस्स' नामकी गाथाके पूर्ववर्ती है, वह सव प्रक्षिप्त है। और इसका प्रबलप्रमाण मूलग्रन्थपरसे ही उपलब्ध होता है। मूलग्रन्थमें सातवे महाधिकारका प्रारम्भ करते हुए पहली गाथामे मगलाचरण और ज्योतिर्लोकप्रज्ञप्तिके कथनकी प्रतिज्ञा करनेके अनन्तर उत्तरवर्ती तीन गाथाओमें ज्योतिषियोके निवासक्षेत्र आदि १७ महाधिकारोके नाम दिये हैं जो इस 'ज्योतिर्लोकप्रज्ञप्ति' नामक महाधिकारके अग हैं। वे तीनो गाथाए इस प्रकार हैं—

जोइसिय-णिवासखिदी भेदो सखा तहेव विण्णासो।
परिमाण चरचारो अचरसरूवाणि आऊ य॥ २॥

आहारो उस्सासो उच्छेहो ओहिणाणसत्तीओ।
जीवाणं उप्पत्ती मरणाइ एक्कसमयम्मि॥ ३॥

आउगबंधणभाव दंसणगहणस्स कारणं विविहं।
गुणठाणादि-पवण्णणमहियारा सत्तरसिमाए ॥ ४ ॥

इन गाथाओके बाद निवासक्षेत्र, भेद, सख्या, विन्यास, परिमाण, चरचार, अचरस्वरूप और आयु नामके आठ अधिकारोका क्रमश वर्णन दिया है—शेष अधिकारोंके विषयमे लिख दिया है कि उनका वर्णन भावनलोकके वर्णनके समान कहना चाहिये ( 'भावणलोए व्व वत्तव्व' )—और जिस अधिकारका वर्णन जहाँ समाप्त हुआ है वहाँ उसकी सूचना कर दी है। सूचनाके वे वाक्य इस प्रकार हैं:—

"णिवासखेत्तं सम्मत्तं। भेदो सम्मत्तो। सखा सम्मत्ता। विण्णास सम्मत्त। परिमाणं सम्मत्त। एवं चरगहाण चारो सम्मत्तो एव अचरजोइसगणपरूवणा सम्मत्ता। आऊ सम्मत्ता।"

अचर ज्योतिषगणकी प्ररूपणाविषयक ७वें अधिकारकी समाप्तिके बाद ही 'एत्तो चदाण' से लेकर 'त चेद १६५५३६१' तकका वह सब गद्याश है, जिसकी ऊपर सूचना की गई है। 'आयु' अधिकारके साथ उसका कोई सम्बन्ध नहीं है। आयुका अधिकार उक्त गद्यांशके अनन्तर 'चदस्स सदसहस्स' इस गाथासे प्रारम्भ होता है और अगली गाथापर समाप्त हो जाता है। ऐसी हालतमें उक्त गद्याश मूल ग्रन्थके साथ सम्बद्ध न होकर साफ तौरसे प्रक्षिप्त जान पडता है। उसका आदिका भाग 'एत्तो चदाण' से लेकर 'तदो ण एत्थ सम्पदायविरोधो कायव्वो त्ति' तक तो धवला-प्रथम खडके स्पर्शनानुयोगद्वारमें, थोडेसे शब्दभेदके साथ प्राय ज्योंका त्यो पाया जाता है और इसलिये यह उसपरसे उद्धृत हो सकता है परन्तु अन्तका भाग—'एदेण विहाणेण परूविदगच्छ विरलिय रूव पडि चत्तारि रूवाणि दादूण अण्णोण्णमत्थे' के अनन्तरका—धवलाके अगले गद्याशके साथ कोई मेल नही खाता, और इसलिये वह वहाँसे उद्धृत न होकर अन्यत्रसे लिया गया है। और यह भी हो सकता है कि यह सारा ही गद्याश धवलासे न लिया जाकर किसी दूसरे ही ग्रन्थपरसे, जो इस समय अपने सामने नही है और जिसमें आदि अन्तके दोनो भागोका समावेश हो, लिया गया हो और तिलोयपण्णत्तीमें किसीके द्वारा अपने उपयोगादिकके लिये हाशियेपर नोट किया गया हो और जो बादको ग्रन्थमें कापीके समय किसी तरह प्रक्षिप्त हो गया हो।

इस गद्यांशमें ज्योतिष-देवोंके जिस भागहार सूत्रका उल्लेख है वह वर्तमान तिलोयपण्णत्तीके इस महाधिकारमें पाया जाता है। उसपरसे फलितार्थ होनेवाले व्याख्यानादिकी चर्चाको किसीने यहांपर अपनाया है, ऐसा जान पडता है।

इसके सिवय, एक बात यहां और भी प्रकट कर देनेकी है और वह यह कि जिस वर्तमान तिलोयपण्णत्तीको शास्त्रीजी मूलानुसार आठहजार श्लोक-परिमाण बतलाते हैं वह उपलब्ध प्रतियोपरमे उतने ही श्लोकपरिमाण मालूम नही होती, बल्कि उसका परिमाण एक हजार श्लोक-जितना बढा हुआ है और उससे यह साफ जाना जाता है, कि मूलमें उतना अश बादको प्रक्षिप्त हुआ है। और इस लिए उक्त गद्याशको, जो अपनी स्थितिपरसे प्रक्षिप्त होनेका स्पष्ट सन्देह उत्पन्न कर रहा है और जो ऊपरके विवेचनपरसे मूलकारकी कृति मालूम नही होता, प्रक्षिप्त कहना कुछ भी अनुचित नही है। ऐसे ही प्रक्षिप्त अशोंमे, जिनमें कितने ही 'पाठान्तर' वाले अश भी शामिल जान पडते हैं, ग्रन्थके परिमाणमें वृद्धि हो रही है। और यह निर्विवाद है कि कुछ प्रक्षिप्त अशोके कारण किसी ग्रथको दूसरा ग्रथ नही कहा जा सकता। अत' शास्त्रीजीने उक्त गद्याशमे तिलोयपण्णत्तीका नामोल्लेख देख कर जो यह कल्पना करली है कि 'वर्तमान तिलोपण्णत्ती उस तिलोयपण्णत्तीसे भिन्न है जो धवलाकारके सामने थी' वह ठीक नही है।

इस तरह शास्त्रीजीके पांचो प्रमाणोमे कोई भी प्रमाण यह सिद्ध करनेके लिए समर्थन नही है कि वर्तमान तिलोयपण्णत्ती आचार्य वीरसेनके बादकी बनी हुई है अथवा उस तिलोयपण्णत्तीसे भिन्न है जिसका वीरसेन अपनी धवला टीकामें उल्लेख कर रहे हैं। और तब यह कल्पना करना तो अतिसाहसकी बात है कि 'वीरसेनके शिष्य जिनसेन इसके रचयिता हैं', जिनकी स्वतन्त्र रचना-पद्धतिके साथ इसका कोई मेल भी नही खाता। प्रत्युत इसके, ऊपरके सपूर्ण विवेचन एव ऊहापोहपरसे स्पष्ट है कि 'यह तिलोयपण्णत्ती यतिवृषभाचार्यकी कृति है, धवला से कई शताब्दी पूर्वकी रचना है और वही चीज है जिसका वीरसेनस्वामी अपनी धवलामें उद्धरण, अनुवाद तथा आशयग्रहणादिके रूपमें स्वतन्त्रतापूर्वक उपयोग करते रहे हैं।' शास्त्रीजीने ग्रथकी अन्तिम मगल गाथामें 'दट्ठूण' पदको ठीक मानकर उसके आगे जो 'अरिसवसह' पाठ

की कल्पना की है और उसके द्वारा यह सुझानेका यत्न किया है कि इस तिलोयपण्णत्तीसे पहले यतिवृपभका तिलोयपण्णत्ती नामका कोई आर्षग्रन्थ था जिसे देखकर यह तिलोयपण्णत्ती रची गई है और उसकी सूचना इस गाथामें 'दट्ठूण अरिसवसह' वाक्यके द्वारा की गई है, वह भी युक्तियुक्त नहीं है, क्योंकि इस पाठ और उसके प्रकृत अर्थकी सगति गाथाके साथ नहीं बैठती, जिसका स्पष्टीकरण इस निबन्धके प्रारम्भमें किया जा चुका है। और इसलिये शास्त्रीजीका यह लिखना कि "इस तिलोयपण्णत्तीका सकलन शक सवत् ७३८ (वि० स० ८७३) से पहलेका किसी भी हालतमें नहीं है" तथा "इसके कर्ता यतिवृपभ किसी भी हालतमें नही हो सकते" उनके अतिसाहस-का द्योतक है। वह पूर्णत' बाधित है और उसे किसी तरह भी युक्तिसगत नही कहा जा सकता।



३०

# स्वामी पात्रकेसरी और विद्यानन्द

## एकताके भ्रमका प्रचार—

बहुत वर्ष हुए जब सुहृद्वर प०नाथूरामजी प्रेमीने 'स्याद्वाद-विद्यापति विद्यानन्दि' नामका एक लेख लिखा था और उसे ९वे वर्षके जैनहितैषी अक न० ९ में प्रकाशित किया था। यह लेख प्राय तात्या नेमिनाथ पांगलके मराठी लेखके आधार पर, उसे कुछ सशोधित परिवर्तित और परिवर्द्धित करके, लिखा गया था। और उसमें यह सिद्ध किया गया था कि 'पात्रकेसरी' और 'विद्यानन्द' दोनो एक ही व्यक्ति हैं। जिन प्रमाणोसे यह सिद्ध किया गया था उनकी सत्यता पर विश्वास करते हुए, उस वक्तके प्राय सभी विद्वान् यह मानते आ रहे हैं कि ये दोनो एक ही व्यक्तिके नामान्तर हैं—भिन्न नाम हैं। चुनांचे उस वक्तसे आप्तपरीक्षा, पत्रपरीक्षा, अष्टसहस्री, तत्त्वार्थश्लोकवार्तिक, युक्त्यनुशासनटीका, पात्रकेसरिस्तोत्र, श्रीपुरपार्श्वनाथस्तोत्र आदि जो भी ग्रन्थ विद्यानन्द या पात्रकेसरीके नामसे प्रकाशित हुए हैं और जिनके साथमें विद्वानो-द्वारा उनके कर्त्ताका परिचय दिया गया है उन सबमें पात्रकेसरी और विद्यानन्दको एक घोषित किया गया है—बहुतोमें प्रेमीजीके लेखका साराश अथवा सस्कृत अनुवाद तक दिया गया है। डा० शतीशचन्द्र विद्याभूषण-जैसे अजैन विद्वानोंने भी, बिना किसी विशेष ऊहापोहके, अपने ग्रन्थोमें दोनोकी एकताको स्वीकार किया है। इस तरह पर यह विषय विद्वत्समाजमें रूढ-सा हो गया है और एक निश्चित विषय समझा जाता है। परन्तु खोज करनेपर मालूम हुआ कि, ऐसा समझना नितान्त भ्रम है। और इसलिये आज इस भ्रमको स्पष्ट करनेके लिये ही यह लेख लिखा जाता है।

## प्रमाण-पंचक—

सबसे पहले मैं अपने पाठकोको उन प्रमाणो—अथवा हेतुओ—का परिचय करा देना चाहता हूँ जो प्रेमीजीने अपने उक्त लेखमें दिये हैं और वे इस प्रकार हैं —

"विद्यानन्दका नाम पात्रकेसरी भी है। बहुतसे लोगोका खयाल है कि पात्रकेसरी नामके कोई दूसरे विद्वान् हो गये है, परन्तु नीचे लिखे प्रमाणोसे विद्यानन्दि और पात्रकेसरी एक ही मालूम होते हैं—

१. 'सम्यक्त्वप्रकाश' नामक ग्रन्थमें एक जगह लिखा है कि—

"तथा श्लोकवार्तिके विद्यानन्द्यपरनाम पात्रकेसरिस्वामिना यदुक्त तच्च लिख्यते—'तत्त्वार्थश्रद्धान सम्यग्दर्शन । न तु सम्यग्दर्शनशब्दनिर्वचनसामर्थ्यादेव सम्यग्दर्शनस्वरूपनिर्णयादशेपतद्विप्रतिपत्तिनिवृत्तो सिद्धत्वात्तदर्थे तल्लक्षणवचन न युक्तिमदेवेति कस्यचिदारेका तामपाकरोति' ।"

इसमें श्लोकवार्तिकके कर्ता विद्यानन्दिको ही पात्रकेसरी बतलाया है।

२ श्रवणबेल्गोलके प० ब्रह्मसूरि शास्त्रीके ग्रथसग्रहमें जो आदिपुराणकी ताडपत्रोपर लिखित प्रति है उसकी टिप्पणीमें पात्रकेसरीका नामान्तर विद्यानन्दि लिखा है।

३ ब्रह्मनेमिदत्तकृत कथाकोपमें जो पात्रकेसरीकी कथा लिखी है उसके विपयमें परम्परागत यही खयाल चला आता है कि वह विद्यानन्दिकी ही कथा है।

४. वादिचन्दसूरिने अपने ज्ञानसूर्योदय नाटकके चौथे अकमें 'अष्टशती' नामक स्त्रीपात्र से 'पुरुप' के प्रति कहलवाया है कि—

"देव, ततोऽहमुत्तालितहृदया श्रीमत्पात्रकेशरिमुखकमल गता तेन साक्षात्कृतसकलस्याद्वाभिप्रायेण लालिता पालिताष्टसहस्रीतया पुष्टि नीता। देव, स यदि नापालयिष्यत् तदा कथ त्वामद्राक्षम् ?"

अर्थात्—( जब मैंने एकान्तवादियोसे स्याद्वादका स्वरूप कहा, तब वे क्रुद्ध होकर कहने लगे—'इसे पकडो! मारो! जाने न पावे!') "तब हे देव, मैंने भयभीत होकर श्रीमत्पात्रकेसरीके मुखकमलमें प्रवेश किया। वे सम्पूर्णस्याद्वादके

अभिप्रायोको अच्छी तरहसे जाननेवाले थे, इसलिये उन्होंने मेरा अच्छी तरह लालन-पालन किया और अष्टसहस्रीके द्वारा मुझे पुष्टि प्रदान की। हे देव,वे(पात्र-केसरी ) यदि मुझे न पालते तो आज मैं तुम्हे कैसे देखती ?" इसका अभिप्राय यह है कि अकलङ्कदेवका बनाया हुआ जो 'अष्टशती' नामक ग्रन्थ है, उसे पढ-कर जैनेतर विद्वान् क्रुद्ध होगये और वे उसपर आक्रमण करनेको तय्यार हुए। यह देखकर पात्रकेसरी स्वामीने 'अष्टसहस्री' नामक प्रसिद्ध ग्रन्थ रचकर उसके अभिप्रायोकी पुष्टि की। इससे मालूम होता है कि अष्टसहस्रीके बनानेवाले विद्यानन्दि ही पात्रकेसरी हैं।

५. आगे जो हूमचका शिलालेख उद्धृत किया गया है, उसके अन्तिम वाक्यसे भी स्पष्ट होता है कि विद्यानन्दि और पात्रकेसरी एक ही थे।

इन पाँच प्रमाणोसे मेरी समझमें यह बात निस्सन्देह हो जाती है कि पात्र-केसरी और विद्यानन्दि दोनो एक ही हैं।"

## प्रमाणोंकी जाँच—

इनमेंसे तीसरे नम्बरका प्रमाण तो वास्तवमें कोई प्रमाण नही है, क्योंकि इसमें कथाकोशान्तर्गत पात्रकेसरीकी जिस कथाका उल्लेख किया गया है उसमें विद्यानन्दकी कहीं गन्ध तक भी नही पाई जाती—और तो क्या, विद्यानन्दके नामसे प्रसिद्ध होनेवाले ढेरके ढेर ग्रन्थोमेंसे किसी ग्रन्थका नाम भी पात्रकेसरी-की कृति रूपसे उसमें उल्लेखित नही मिलता, बल्कि पात्रकेसरीकी कृतिरूपसे 'जिनेन्द्रगुणसस्तुति' नामके एक ग्रन्थका उल्लेख पाया जाता है *। और यह ग्रन्थ ही 'पात्रकेसरिस्तोत्र' ( पात्रकेसरीका रचा हुआ स्तोत्र ) कहलाता है—विद्यानन्दस्तोत्र नही। इस स्तोत्रका प्रारम्भ 'जिनेन्द्रगुणसस्तुति' † पदसे होता है—जिनेन्द्रके गुणोकी ही इसमें स्तुति भी है—और इसलिये भक्तामर तथा

* यथा —कृतोऽन्यमतविध्वसो जिनेन्द्रगुणसस्तुति ।
सस्तव परमानन्दात्समस्तसुखदायक ॥

† जिनेन्द्र गुणसस्तुतिस्तव मनागपि प्रस्तुता।
भवत्यखिलकर्मणा प्रहतये पर कारणम् ॥

स्वयभूस्तोत्रादिकी तरह यही इसका वास्तविक तथा सार्थक नाम जान पडता है ‡।

दूसरे प्रमाणमें जिस टिप्पणीका उल्लेख है वह आदिपुराणके निम्न वाक्य में प्रयुक्त हुए 'पात्रकेसरिणा' पद पर जान पडती है, क्योकि अन्यत्र आदि-पुराणमें पात्रकेसरीका कोई उल्लेख नही मिलता.—

भट्टाकलक-श्रीपाल-पात्रकेसरिणा गुणा.।
विदुषा हृदयारूढा हारायन्तेऽतिनिर्मलाः॥

‡ यह ग्रन्थ मणिकचन्दग्रन्थमालामें एक साधारण टीकाके साथ प्रकाशित हुआ है, जिसके कर्ता आदिका कुछ पता नही। टीकाके शुरूमें मगलाचरणके तौरपर एक श्लोक रक्खा हुआ है जिसमें 'वृहत्पचनमस्कारपद विव्रियतेऽधुना' यह एक प्रतिज्ञावाक्य है और इससे ऐसा ध्वनित होता है मानो मूल ग्रन्थका नाम 'वृहत्पचनमस्कार' है और इस टीकामें उसीके पदोकी विवृत्ति की गई है। चुनाँचे प० नाथूरामजी प्रेमीने अपने ग्रन्थपरिचयमें ऐसा लिख भी दिया है। परन्तु ग्रन्थके सदर्भको देखते हुए यह नाम उसके लिये किसी तरह भी उपयुक्त मालूम नही होता। द्रव्यसग्रहकी ब्रह्मदेवकृत-टीकामें एक स्थानपर बारह हजार श्लोकसख्यावाले 'पचनमस्कार' ग्रन्थका उल्लेख मिलता है और उसमें लघु सिद्धचक्र, वृहत् सिद्धचक्र, जैसे कितने ही पाठोका सग्रह बतलाया है। हो सकता है कि 'वृहत्पचनमस्कार नामका या तो वही सग्रह हो और या उससे भी बडा कोई दूसरा सग्रह तय्यार हुआ हो और उसमें पात्रकेसरिस्तोत्रको भी सग्रहीत किया हो। और उसीकी वृत्ति परसे पात्रकेसरिस्तोत्रको उतारते हुए उसकी वृत्तिका मगलाचरण इस स्तोत्रकी वृत्तिके ऊपर दे दिया गया हो। अथवा इसके दिये जानेमें कोई दूसरी ही गडबड हुई हो। परन्तु कुछ भी हो, टीकाका यह मगलपद क्षेपक' जान पडता है। और इसलिये इससे स्तोत्रके नामपर कोई असर नही पडता। साथ ही, इस सस्करणके अन्तमें दिये हुए समाप्तिसूचक गद्य-में जो 'विद्यानन्दि'का नाम लगाया गया है वह सशोधक महाशयकी कृति जान पडती है।

[ इसमें लिखा है कि 'भट्टाकलक, श्रीपाल और पात्रकेसरीके अतिनिर्मल गुण विद्वानोके हृदयपर हारकी तरहसे आरूढ हैं'। ]

परन्तु इस टिप्पणीकी बाबत यह नही बतलाया गया कि, वह कौनसे आचार्य अथवा विद्वान्की की हुई है ? कब की गई है ? अन्यत्र भी आदिपुराण-की वह समूची टिप्पणी मिलती है या कि नही ? और यदि मिलती है तो उसमें भी प्रकृत पदकी वह टिप्पणी मौजूद है या कि नही ? अथवा जिस ग्रथप्रति पर टिप्पणी है वह कबकी लिखी हुई है? और वह टिप्पणी उसी ग्रन्थलिपिका अग है या बादको की हुई मालूम होती है ? बिना इन सब बातोका स्पष्टीकरण किये और यह बतलाए कि वह टिप्पणी अधिक प्राचीन है—कमसे कम 'सम्यक्त्व-प्रकाश' और 'ज्ञानसूर्योदय नाटक'की रचनासे पहले की है—अथवा किसी मान्य अधिकारी पुरुष-द्वारा की गई है, इस प्रमाणका कोई खास महत्त्व और वजन मालूम नही होता । हो सकता है कि टिप्पणी बहुत कुछ आधुनिक हो और वह किसी स्वाध्यायप्रेमीने दन्तकथापर विश्वास करके या सम्यक्त्वप्रकाशादिकको देख कर ही लगा दी हो ।

पाँचवाँ प्रमाण एक शिलालेख पर आधार रखता है और उस लेखकी जाँचसे वह बिल्कुल निर्मूल जान पडता है । मालूम होता है प्रेमीजीके (अथवा तात्या नेमिनाथ पागलके भी ) सामने यह पूरा शिलालेख कभी प्राप्त नही हुआ, उन्हे उसके कुछ खडोका साराशमात्र मिला है और इसीलिये उन्हे इस प्रमाणको प्रस्तुत करने तथा शिलालेखके आधारपर अपने लेखमें विद्यानन्दका कुछ विशेष परिचय देनेमें भारी धोखा हुआ है । अस्तु; इस प्रमाणमें प्रेमीजीने शिला-लेखके जिस अन्तिम वाक्यकी ओर इशारा किया है उसे यहाँ दे देने मात्रसे ही काम नही चलेगा, पाठकोके समझनेके लिये अनुवादरूपमे प्रस्तुत किये हुए प्रेमीजीके उस पूरे शिलालेखको ही यहाँ दे देना उचित जान पडता है और वह इस प्रकार है—

"विद्यानन्दिस्वामीने नजराज पट्टणके राजा नजकी सभामें जाकर नन्दन-मल्लिभट्टसे विवाद करके उसका पराभव किया । · ··शतवेन्द्र राजाकी सभामें एक काव्यके प्रभावमे समस्त श्रोताओको चकित कर दिया । शाल्वमल्लि राजाकी सभामें पराजित किये हुए वादियो पर विद्यानन्दिने क्षमा की । · ··

मलूवदेव राजाकी सभामें परवादियोंके मतोंको असत्य सिद्ध करके जैनमतकी प्रभावना की। ' विलगीके राजा नरसिंहकी सभामें जैनमतका प्रभाव प्रकट किया। कारकल नगरीके भैरवाचार्यकी राजसभामें विद्यानन्दिने जैनमतका प्रभाव दिखलाकर उसका प्रसार किया। विदरीके भव्यजनोंको विद्यानन्दिने अपने धर्मज्ञानसेसम्यक्त्वकी प्राप्ति करा दी जिस नरसिंहराजके पुत्र कृष्णराजके दरबारमें हजारो राजा नम्र होते थे उस राजदरबारमें जाकर हे विद्यानन्द, तुमने जैनमतका उद्योत किया और परवादियोंका पराभव किया।

कोप्पन तथा अन्य तीर्थस्थलोंमें विपुल धन खर्च कराके तुमने धर्मप्रभावना की। बेलगुलके जैनसंघको सुवर्णवस्त्रादि दिलाकर मण्डित किया। गेरसोप्पाके समीपके प्रदेशके मुनिसंघको अपना शिष्य बनाकर उसे विभूषित किया। जैनशासनका तथा महावीर, गौतम, भद्रबाहु, विशाखाचार्य, उमास्वामी, समन्तभद्र, अकलंकका विजय हो। अकललंकने समन्तभद्रके देवागम पर भाष्य लिखा। आप्तमीमांसा ग्रंथको समझाकर बतलानेवाले विद्यानन्दिको नमोस्तु। श्लोकवार्तिकालंकारके कर्ता, कविचूडामणि, तार्किकसिंह, विद्वान् यति विद्यानन्द जयवन्त हो।" गिरिनिकट निवास करनेवाले मोक्षेच्छु ध्यानी मुनि पात्रकेसरी ही हो गये " (शिलालेख नं० ४६)

अनुवादरूपमें प्रस्तुत इस शिलालेखके अन्तिम वाक्यसे भी, यद्यपि, यह नही पाया जाता कि विद्यानन्द और पात्रकेसरी दोनो एक ही व्यक्ति थे, क्योकि न तो इसमें ऐसा लिखा है और न और सब कथन अकेले विद्यानन्दसे ही सबन्ध रखता है बल्कि गौतम, भद्रबाहु, समन्तभद्र और अकलंकादिक आचार्योंका भी इसमें उल्लेख है और तदनुसार पात्रकेसरीका भी एक उल्लेख है। गौतम, भद्रबाहु और समन्तभद्रादिक यदि विद्यानन्दके नामान्तर नही हैं तो पात्रकेसरीको ही उनका नामान्तर क्यो समझा जाय ? फिर भी मैं इस लेख-विषयको कुछ और भी स्पष्ट कर देना चाहता हूँ।

यह शिलालेख कनडी और संस्कृत भाषाका एक बहुत बडा शिलालेख है—उक्त अनुवादरूपमें पाठक जितना देख रहे हैं उतना ही नही है। इसका पूर्वभाग कनडी और उत्तरभाग संस्कृत है और यह संस्कृतभाग ही इसमें बडा है। पहले कनडी भागमें वादिविद्यानन्दका उल्लेख है और उन राजसभाओं आदिका उल्लेख है जहाँ

पर उनके द्वारा कोई कोई महत्वका कार्य हुआ है। यह भाग १७पद्योंमें है। ऊपर जो अनुवाद दिया है उसमें 'जैनशासन'से प्रारम्भ होनेवाले अन्तिम पांच वाक्यो-को छोडकर शेप भाग इसी कनडी भागसे सम्बन्ध रखता है और उसमें पहले तीन पद्यो तथा पांचवें, आठवे और दसवें पद्यका कोई अनुवाद नही है, जिससे अन्य वृत्तान्तके अतिरिक्त श्रीरगनगरकी राजसभा गुरु नृपालकी राजसभा और नगरी राज्यकी राजसभाका भी हाल रह गया है और शेप पद्योंका जो अनु-वाद या आशय दिया गया है वह बहुत कुछ अधूरा ही नही किन्तु कही कही पर गलत भी है, जिसका एक उदाहरण गेरमोप्पे-सम्बन्धी पद्यका अनुवाद है। इस पद्यमें कहा गया है कि 'हे विद्यानन्द, आपने गेरसोप्पेमें योगागम-विपयक वादमें प्रवृत्त मुनिगणकी पालना—अथवा सहायता—के कार्यको प्रेमके साथ, बतौर एक गुरुके अपने हाथमें लिया है और (इस तरह) अपनेको प्रतिष्ठित किया है। इस परसे पाठक यह सहजमें ही अनुभव कर सकते हैं कि ऊपरका 'गेरसो-प्पा'से प्रारम्भ होनेवाला अनुवाद कितना गलत और भ्रामक है। अस्तु, शिला-लेखके इस कनडीभागमें जिन राजाओंका उल्लेख है और सस्कृतभागमें भी सगिराज, पद्मानन्दन कृष्णदेव, सालुव कृष्णदेव, विरूपाक्षराय, साल्वमल्लिराय, अच्युतराय, विद्यानगरीके विजयश्रीकृष्णराय आदि जिन राजाओंका विद्या-नन्द तथा उनके शिष्योंके सम्बन्धमें उल्लेख है वे सब शककी १५ वी अथवा विक्रम और ईसाकी प्राय १६ वी शताब्दीमें हुए हैं और इसलिये उनकी सभाओ में प्रसिद्ध होनेवाले ये वादिविद्यानन्द महोदय वे विद्यानन्दस्वामी नही हैं जो श्लोकवार्तिकादि ग्रन्थोके प्रसिद्ध रचयिता हैं। और यह बात इस शिलालेखके लेखक तथा विद्यानन्दके प्रशिष्य और बन्धु मुनिवर्द्धमान-द्वारा रचित ※ 'दश भक्त्यादिशास्त्र' से भी पाई जाती है,जिसमें इन सब पद्योंका ही नही किन्तु सस्कृत भागके भी बहुतसे पद्योका उल्लेख करते हुए विद्यानन्दका मृत्युका समय शक स० १४६३ दिया है। यथा—

शाके वन्हिखरा(रमा?)ब्धिचद्रकलिते सवत्सरे शार्वरे

※ यह ग्रन्थ आराके जैनसिद्धान्तभवनमे देखनेको मिला, जिसके लिये अध्यक्ष महाशय विशेप धन्यवादके पात्र हैं।

शुद्धश्रावणभाक्कृतान्तधरणीतुग्मैत्रमेषे रवौ ।
कर्कस्थे सगुरौ जिनस्मरणतो वादीन्द्रवृन्दार्चितो
विद्यानन्दमुनीश्वर स गतवान् स्वर्गं चिदानन्दक ॥

ऐसी हालतमें यह स्पष्ट है कि एक विद्वान्की कीर्तियोको दूसरे विद्वान्के साथ जोड देनेमें प्रेमीजी आदिको भारी भ्रम तथा धोखा हुआ है और उन्हें अब उसे मालूम करके तथा यह देखकर कि गलतीका बहुत कुछ प्रचार हो गया है जरूर उसके लिये खेद होगा। अस्तु, अब शिलालेखके सस्कृत भागको लीजिये, जिसका प्रारम्भ निम्न पद्योसे होता है—

वीरश्रीवरदेवराजकृतसत्कल्याणपूजोत्सवो
विद्यानदमहोदयैकनिलय श्रीसगिराजार्चितः ।
पद्मानन्दन-कृष्णदेव-वनुत. श्रीवर्द्धमानो जिनः
पायात्सालुव-कृष्णदेवनृपतिं श्रीशोऽर्द्धनारीश्वर ॥
श्रीमत्परमगभीरस्याद्वादामोघलांछनम् ।
जीयात् त्रैलोक्यनाथस्य शासन जिनशासनम् ॥

इन पद्योके बाद क्रमश वर्द्धमानजिन, भद्रबाहु, उमास्वाति, सिद्धान्तकीर्ति, अकलक, श्लोकवार्तिक आदि ग्रन्थोके कर्ता विद्यानन्दस्वामी, माणिक्यनन्दी, प्रभाचन्द्र, पूज्यपाद, होय्सलराजगुरु वर्द्धमान, वासुपूज्य और श्रीपाल नामक गुरुओ-का स्तवन करते हुए 'पात्रकेसरी' का स्तोत्र निम्न प्रकारसे दिया है—

भूभृत्पादानुवर्ती सन् राजसेवापराङ्मुख ।
सयतोऽपि च मोक्षार्थी भात्यसौ पात्रकेसरी ॥

[ इसमे मालूम होता है कि 'पात्रकेसरी' पहले किसी राजाकी सेवामें थे और उस राजसेवामे पराङ्मुख होकर—उसे छोड कर—ही वे मोक्षार्थी मुनि बने हैं और उन्होने भूभृत्पादानुवर्ती होना—तपस्याके लिये गिरिचरणकी शरणमें रहना—ही उत्तम समझा है, और इसीसे आप सुशोभित हुए हैं । ]

इस स्तोत्रके बाद चामुण्डराय-द्वारा पूजित नेमिचन्द्र, माधवचन्द्र, जयकीर्ति, जिनचन्द्र, इन्द्रनन्दी, बसन्तकीर्ति, विशालकीर्ति, शुभकीर्ति, पद्मनन्दी, माघ-नन्दी, सिंहनन्दी, चन्द्रप्रभ, वसुनन्दी, मेघचन्द्र, वीरनन्दी, धनजय, वादिराज और

धर्मभूषणका स्तवन देते अथवा इनमेंसे किसी किसीका उल्लेख मात्र करते हुए, फिर उन्ही वादिविद्यानन्दका शिष्य-प्रशिष्यादि-सहित वर्णन और स्तवन दिया है, जिनका पहले कनडीभागमें तथा सस्कृतभागके पहले पद्यमें उल्लेख है—उन्हे ही 'बुधेशभवन-व्याख्यान' का कर्ता लिखा है—और अन्तमें निम्न पद्य-द्वारा इस सब कथनको 'गुरुसतति' का वर्णन सूचित किया है—

वर्द्धमानमुनीन्द्रेण विद्यानन्दार्यबन्धुना ।
देवेन्द्रकीर्तिमहिता लिखिता गुरुसन्तति ॥

शिलालेखके इस परिचयसे पाठक सहजमे ही यह समझ सकते हैं कि 'पात्रकेसरी' विद्यानन्दस्वामीका कोई नामान्तर नही है, वे गुरुसन्ततिमें एक पृथक् ही आचार्य हुए हैं—दोनो विद्यानन्दोके मध्यमें उनका नाम कितने ही आचार्योंके अन्तरसे दिया हुआ है—और इसलिए इस शिलालेखके आधारपर प्रेमीजीका उन्हे तथा विद्यानन्दस्वामीको एक ही व्यक्ति प्रतिपादन करना भ्रममात्र है—उन्हे ज़रूर इस विषयमें दूसरोके अपरीक्षित कथन पर विश्वास कर लेनेके कारण धोखा हुआ है।

अब रहे दो प्रमाण, पहला और चौथा। चौथा प्रमाण विक्रमकी १७वी शताब्दी (स० १६४८) में बने हुए एक नाटक-ग्रथके कल्पित पात्रोकी बात-चीत पर आधार रखता है, जिसे सब ओरसे सामजस्यकी जाँच किये बिना कोई खास ऐतिहासिक महत्त्व नही दिया जा सकता। नाटको तथा उपन्यासोमें प्रयोजनादिवश कितनी ही बातें इधरकी उधर हो जाती हैं, उनका प्रधान लक्ष इतिहास नही होता किन्तु किसी बहानेसे—कितनी ही कल्पनाएँ करके—किसी विषयको प्रतिपादन करना अथवा उसे दूसरोके गले उतारना होता है। और इसलिए उनकी ऐतिहासिकता पर सहसा कोई विश्वास नही किया जा सकता। उनके पात्रो अथवा पात्रनामोकी ऐतिहासिकता तो कभी कभी बहुत दूरकी बात हो जाती हैं, बहुतसे नाम तो उनमें यो ही कल्पित किये हुए (फर्जी) होते हैं—वे कोई ऐतिहासिक व्यक्ति नही होते—और कितने ही व्यक्तियोका काम उनके असली नामोसे प्रकट न करके कल्पित नामोसे ही प्रकट किया जाता है। इस ज्ञानसूर्योदय नाटकका भी ऐसा ही हाल है। इसमें 'अष्टशती' के मुखसे जो वाक्य कहलाये गए हैं उनमें नित्यादि परपक्षोके

खडनात्मक वाक्य 'अष्टशती' के नही किन्तु 'आप्तमीमासा' के वाक्य हैं, जिस को 'देवागम' भी कहते हैं। और इस देवागम-स्तोत्रकी वावत ही यह कथा प्रसिद्ध है कि इसके प्रभावसे पात्रकेसरी विद्वान अजैनसे जैन हुए थे—समन्त-भद्र-भारतीस्तोत्र' में भी 'पात्रकेसरिप्रभावसिद्धकारिणीं स्तुवे' वाक्यके द्वारा इसी वात को सूचित किया गया है । पात्रकेसरीको 'अष्टशती' की प्राप्ति हुई थी और वे उसकी प्राप्तिके पहलेसे ही सपूर्ण स्याद्वादके अभिप्रायोको अच्छी तरहसे जाननेवाले थे, नाटकके इस कथनकी कहीसे भी कोई सिद्धि तथा पुष्टि नही होती और न अष्टसहस्रीमे ही उसके कर्ताका नाम अथवा नामान्तर पात्रकेसरी दिया है । जान पडता है नाटकके कर्ता भट्टारक वादिचन्द्रको अष्टशतीका अष्टसहस्रीके द्वारा पुष्ट होना दिखलाना था और उसके लिये उन्होने वैसे ही उसके पुष्टकर्तारूप 'पात्रकेसरी' नामकी कल्पना कर डाली है। और इसलिये उसपर कोई विशेप जोर नही दिया जा सकता और न इतने परसे ही उसे ऐतिहासिक सत्य माना जा सकता है।

हाँ, पहले प्रमाणमें 'सम्यक्त्वप्रकाश' नामक ग्रन्थकी जो पक्तियाँ उद्धृत की गई हैं उनसे विद्यानन्द और पात्रकेसरीका एक होना जरूर प्रकट होता है। और इस लिए इस प्रमाणचक्रमें परीक्षा करनेपर यही एक ग्रन्थ रह जाता है जिसके आधारपर प्रकृत-विषयके सम्बन्धमें कुछ जोर दिया जा सकता है । यह ग्रन्थ मेरे सामने नही है—प्रेमीजीको लिखने पर भी वह मुझे प्राप्त नहीं हो सका और न यही मालूम हो सका है कि वह किसका बनाया हुआ है और कब बना है। प्रेमीजी लिखते हैं—"सम्यक्त्वप्रकाशके विषयमें मैं कुछ भी नही जानता हू । (मेरा) वह लेख मुख्यत पॉगलके मराठी लेखके आधारसे लिखा गया था, और उन्होने शायद के० बी० पाठके अग्रेजी लेखके आधारसे लिखा होगा, ऐसा मेरा अनुमान है।" अस्तु, डाक्टर शतीशचन्द्र विद्याभूषणने भी, अपनी इडियन लाजिककी हिस्टरीमें, के० बी० पाठकके अग्रेजी लेखके आधार पर 'सम्यक्त्वप्रकाश ‡ के इस प्रमाणका उल्लेख किया

‡ 'जैनग्रन्थावली' से मालूम होता है कि इस नामका एक ग्रन्थ दक्कन कालेज पूनाकी लायब्रेरीमें मौजूद है। सभव है कि वह यही प्रकृत ग्रन्थ हो। और के० बी० पाठक महाशयने इसी ग्रन्थप्रति परसे उल्लेख किया हो।

है, और इससे ऐसा मालूम होता है कि शायद के०बी० पाठक महाशयने ही इस प्रमाणको पहले उपस्थित किया है। परन्तु पहले चाहे जिसने उपस्थित किया हो, किन्तु इसमें सन्देह नही कि यह ग्रन्थ अपने उक्त वाक्यकी लेखन-शैली परसे बहुत कुछ आधुनिक जान पडता है—आश्चर्य नही जो वह उक्त 'ज्ञानसूर्योदय' नाटकसे भी अर्वाचीन हो—और मुझे इस कहनेमें जरा भी सकोच नही होता कि यदि इस ग्रन्थके कर्ताने "श्लोकवार्तिके विद्यानन्द्यपरनामपात्र-केसरिस्वामिना यदुक्त तच्च लिख्यते" यह वाक्य इसी रूपमे दिया है तो उसे इसके द्वारा विद्यानन्द और पात्रकेसरीस्वामीको एक व्यक्ति प्रतिपादन करनेमें जरूर भ्रम हुआ है अथवा उसके समझनेकी किसी गलतीका ही परिणाम है, क्योकि वास्तवमें पात्रकेसरीस्वामी और विद्यानन्द दोनोका एक व्यक्तित्व सिद्ध नही होता—प्राचीन उल्लेखो अथवा घटनासमूह परसे वे दो भिन्न आचार्य जान पडते हैं। और यह बात ऊपरके इस सपूर्ण परीक्षण तथा विवेचनको ध्यानमें रखते हुए नीचे दिये स्पष्टीकरणसे पाठकोको और स्पष्ट हो जायगी —

## दोनोंकी भिन्नताका स्पष्टीकरण—

(१) विद्यानन्दस्वामीने स्वरचित श्लोकवार्तिकादि किसी भी ग्रन्थमें अपना नाम या नामान्तर 'पात्रकेसरी' नही दिया, किन्तु जिस तिस प्रकारसे 'विद्यानन्द' का ही उल्लेख किया है। 'विद्यानन्द' के अतिरिक्त यदि उन्होने कहीपर किसी तरहसे अपना कोई उपनाम, उपाधि या विशेषण सूचित किया है तो वह 'सत्य-वाक्याधिप' या 'सत्यवाक्य' है, जैसा कि निम्न अवतरणो से जान पडता है—

विद्यानन्दबुधैरलकृतमिद श्रीसत्यवाक्याधिपै ।

—युक्त्यनुशासनटीका

सत्यवाक्याधिपा शश्वद्विद्यानन्दा जिनेश्वरा

—प्रमाणपरीक्षा

विद्यानन्दैः स्वशक्त्या कथमपि कथित सत्यवाक्यार्थसिद्ध्यै ॥

—आप्तपरीक्षा

(२) विद्यानन्दके बाद होनेवाले प्रभाचन्द्र और वादिराज-जैसे प्राचीन आचार्योंने भी 'विद्यानन्द' नामसे ही आपका उल्लेख किया है। यथा—

विद्यानन्द-समन्तभद्रगुणतो नित्यं मनोनन्दनम्
—प्रमेयकमलमार्तण्ड

ऋजुसूत्रं स्फुरद्रत्नं विद्यानन्दस्य विस्मयः।
शृण्वतामप्यलंकारं दीप्तिरंगेषु रङ्गति ॥
—पार्श्वनाथचरित

(३) शिलालेखोंमें भी 'विद्यानन्द' नामसे ही आपका उल्लेख मिलता है और यह कहीं सूचित नहीं किया कि विद्यानन्दका ही नाम पात्रकेसरी है। प्रत्युत इसके, हुमचाके उक्त शिलालेखमें जिसका परिचय ऊपर दिया जा चुका है दोनोंको अलग अलग गुरु सूचित किया है। उसमें भट्टाकलंकके बाद विद्यानन्दकी स्तुतिके तीन पद्य दिये हैं और उनमें आपकी कृतियोंका—आप्तमीमांसालंकृति (अष्टसहस्री), प्रमाणपरीक्षा, आप्तपरीक्षा, पत्रपरीक्षा, विद्यानन्दमहोदय और श्लोकवार्तिकालंकारका—उल्लेख करते हुए सर्वत्र आपको विद्यानन्द नामसे ही उल्लेखित किया है। यथा—

अलमकार यस्सार्वमाप्तमीमांसितं मतं।
स्वामिविद्यादिनन्दाय नमस्तस्मै महात्मने ॥
यः प्रमाणाप्तपत्राणां परीक्षाः कृतवान्नुमः।
विद्यानन्दस्वामिनं च विद्यानन्दमहोदयं ॥
विद्यानन्दस्वामी विरचितवान्श्लोकवार्तिकालंकारं।
जयति कविविबुधतार्किकचूडामणिरमलगुणनिलयः ॥

(४) विद्यानन्दकी कृतिरूपसे जो ग्रन्थ प्रसिद्ध हैं उनमेंसे किसीका भी उल्लेख पात्रकेसरीके नामके साथ प्राचीन साहित्यमें नहीं पाया जाता और न पात्रकेसरीकी कृतिरूपसे प्रसिद्ध होनेवाले ग्रन्थोंका उल्लेख विद्यानन्दके नामके साथ ही पाया जाता है। यह दूसरी बात है कि आज-कलके कुछ प्रकाशक अथवा संशोधक महाशय दोनोंकी एकताके भ्रमवश एकका नाम दूसरेके साथ जोड देवें। अस्तु, पात्रकेसरीकी कृतिरूपसे सिर्फ दो ग्रन्थोंका उल्लेख मिलता है—

एक 'जिनेन्द्रगुणसंस्तुति' का, जिसे 'पात्रकेसरिस्तोत्र' भी कहते हैं और जो छप चुका है, और दूसरा 'त्रिलक्षणकदर्थन' का, जो अभी तक उपलब्ध नही हुआ। इस 'त्रिलक्षणकदर्थन' के साथ ही पात्रकेसरीकी खास प्रसिद्धि है। बौद्धोके द्वारा प्रतिपादित अनुमान-विषयक हेतुके त्रिरूपात्मक लक्षणका विस्तारके साथ खडन करना ही इस ग्रन्थका अभिप्रेत है। श्रवणबेलगोलके 'मल्लिषेणप्रशस्ति' नामक शिलालेख ( न० ५४/६७ ) में, जो कि शक स० १०५०, का लिखा हुआ है, 'त्रिलक्षणकदर्थन' के उल्लेखपूर्वक ही पात्रकेसरीकी स्तुति की गई है। यथा—

महिमा सपात्रकेसरिगुरो पर भवति यस्य भक्त्यासीत्।
पद्मावती सहाया त्रिलक्षण-कदर्थनं कर्तु म ॥

इसमे बतलाया है कि उन 'पात्रकेसरी गुरुका बडा माहात्म्य है जिनकी भक्तिके वश होकर पद्मावती देवीने 'त्रिलक्षणकदर्थन' की कृतिमें उनकी सहायता की थी'। कहा जाता है कि पद्मावतीके प्रसादसे आपको नीचे लिखे श्लोककी प्राप्ति हुई थी और उसको पाकर ही आप बौद्धोके अनुमान-विषयक हेतुलक्षणका खण्डन करनेके लिये समर्थ हुए थे—

अन्यथानुपपन्नत्व यत्र तत्र त्रयेण किम्।
नान्यथानुपपन्नत्व यत्र तत्र त्रयेण किम् ॥

कथाकोश-वर्णित पात्रकेसरीकी कथामें भी यह श्लोक दिया है और बहुतसे न्याय-सिद्धान्तादि-विषयक ग्रन्थोमें यह उद्धृत पाया जाता है। इस श्लोककी भी पात्रकेसरीके नामके साथ खास प्रसिद्धि है और यही आपके 'त्रिलक्षणकदर्थन' ग्रन्थका मूल मन्त्र जान पडता है।

यहाँ, पाठकोको यह जान कर आश्चर्य होगा कि प्रेमीजी अपने उक्त लेखमें इस ग्रन्थकी सत्तासे ही इनकार करते हैं और लिखते हैं कि "वास्तवमें 'त्रिलक्षणकदर्थन' कोई ग्रन्थ नही है। पद्मावतीने 'अन्यथानुपपन्नत्व' आदि श्लोक लिख कर पात्रकेसरीके जिस अनुमानादि-विषयक त्रिलक्षणके भ्रमको निराकरण किया था, उसीका यहाँ (मल्लिषेणप्रशस्तिमें) उल्लेख है।" परन्तु आपका यह लिखना ठीक नही है, क्योंकि यह ग्रन्थ ११वी शताब्दीके विद्वान् वादिराजसूरि-जैसे प्राचीन आचार्योंके सामने मौजूद था और उन्होने 'न्यायविनिश्चयालकार' में

पात्रकेसरीके नामके साथ उसका स्पष्ट उल्लेख किया है और अमुक कथनका उस शास्त्रमें विस्तारके साथ प्रतिपादन होना बतलाकर उसके देखनेकी प्रेरणा की है। जैसा कि उनके निम्न वाक्यसे प्रकट है—

"त्रिलक्षणकदर्थने वा शास्त्रे विस्तरेण श्रीपात्रकेसरिस्वामिना प्रतिपादनादित्यलमभिनिवेशेन।"

(५) वादिराजसूरिने, 'न्यायविनिश्चयालकार' नामक अपने भाष्यमें 'अन्यथानुपपन्नत्व' नामके उक्त श्लोकको नीचे लिखे वाक्यके साथ उद्धृत किया है —

"तदेव पक्षधर्मत्वादिमन्तरेणाप्यन्यथानुपपत्तिबलेन हेतोर्गमकत्व तत्र तत्र स्थाने प्रतिपाद्यभेद स्वबुद्धिपरिकल्पितमपि तूपरागमसिद्धमित्युपदर्शयितुकाम' भगवत्सीमधरस्वामितीर्थंकरदेवसमवसरणाद्गणधरदेवप्रसादापादित देव्या पद्मावत्या यदानीय पात्रकेसरिस्वामिने समर्पितमन्यथानुपपत्तिवार्तिकं तदाह—"

और इसके द्वारा इतना विशेष और सूचित किया है कि उक्त श्लोक पद्मावती देवीने सीमधरस्वामी तीर्थंकरके समवसरणमें जाकर गणधरदेवके प्रसादसे प्राप्त किया था और वह 'अन्यथानुपपत्ति' नामक हेतुलक्षणका वार्तिक है। अस्तु, यह श्लोक पात्रकेसरीको पद्मावतीदेवीने स्वय दिया हो या गणधरदेवके पाससे लाकर दिया हो अथवा अपने इष्टदेवताका ध्यान करने पर पात्रकेसरीजीको स्वत: ही सूझ पडा हो ( कुछ भी हो ), किन्तु इस प्रकारके उल्लेखोसे यह नि सन्देह जान पडता है कि लोकमें इस श्लोकके आद्य प्रकाशक पात्रकेसरी स्वामी हुए हैं। और इसलिये यह पद्य उन्हीके नामसे प्रसिद्ध है।

विद्यानन्दस्वामीने प्रमाणपरीक्षा और श्लोकवार्तिक नामक अपने दो ग्रथोंमें 'तथोक्त', 'तथाह च' शब्दोके साथ पात्रकेसरीके उक्त श्लोकको उद्घृत किया है। और इससे यह जाना जाता है कि पात्रकेसरी स्वामी विद्यानन्दसे भिन्न ही नही किन्तु उनसे पहले हुए हैं।

(६) 'तत्त्वसग्रह' नामका एक प्राचीन बौद्धग्रन्थ, पजिका सहित, बडौदाकी 'गायकवाड-ओरियटल-सिरीज' में प्रकाशित हुआ है। यह मूल ग्रथ आचार्य 'शान्तरक्षित'का बनाया हुआ है और इसकी पजिकाके कर्ता उनके शिष्य 'कमल-

शील' आचार्य हैं। इस ग्रन्थमें पात्रकेसरी स्वामीके मतका उल्लेख उन्हीके वाक्यो-द्वारा निम्न प्रकारसे किया गया है —

"अन्यथेत्यादिना पात्रस्वामिमतमाशङ्कते—
अन्यथानुपपन्नत्वे ननु दृष्टा सुहेतुता ।
नासति त्र्यशकस्यापि तस्मात्क्लीवस्त्रिलक्षण ॥१३६४॥

अन्यथानुपपन्नत्व यस्यासौ हेतुरिष्यते ।
एकलक्षणक' सोऽर्थश्चतुर्लक्षणको न वा ॥ १३६५ ॥

यथा लोके त्रिपुत्र सन्नैकपुत्रक उच्यते ।
तस्यैकस्य सुपुत्रत्वात्तथेहापि च दृश्यताम् ॥ १३६६ ॥

अविनाभावसम्बन्धस्त्रिरूपेषु न जातुचित् ।
अन्यथाऽसभवैकाङ्गहेतुष्वेकोपलभ्यते ॥ १३६७ ॥

अन्यथानुपपन्नत्व यस्य तस्यैव हेतुता ।
दृष्टान्तौ द्वावपि स्ता-वा मा वा तौ हि न कारणम् ॥१३६८

※ अन्यथानुपपन्नत्व यत्र तत्र त्रयेण किम् ।
नान्यथानुपपन्नत्व यत्र तत्र त्रयेण किम् ॥१३६९॥

सश्यामस्तस्य पुत्रत्वाद् दृष्टा' श्यामा यथेतरे ।
इति त्रिलक्षणो हेतुर्न निश्चित्यै प्रवर्तते ॥ १३७० ॥

तत्रैकलक्षणो हेतुर्दृष्टान्तद्वयवर्जित' ।
कथचिदुपलभ्यत्वाद् भावाभावौ सदात्मकौ ॥१३७१॥

चन्द्रत्वेनापदिष्टत्वान्नाचन्द्रः शशलाञ्छन ।
इति द्विलक्षणो हेतुरय चापर उच्यते ॥१३७२॥

पतत्कीटकृतेय मे वेदनेत्यवसीयते ।
तत्कीटकसस्पर्शप्रतिलब्धोदयत्वत ॥ १३७३ ॥
चक्षू रूपग्रहे कार्ये सदाऽतिशयशक्तिमत् ।
तस्मिन्न्यापार्यमाणित्वाद्यदि वा तस्य दर्शनात् ॥१३७४॥

---

※ यह पात्रकेसरीका वही प्रसिद्ध श्लोक है ।

पात्रकेसरिणोऽपि वा न भवेत्तेनाप्यन्यार्थं तत्करणात्तेनाप्यन्यार्थमिति न कस्यचित्स्याद्येन तद्विषयप्रबंधकरणात्पात्रकेसरिणस्तदिति चिन्तित मूलसूत्रकारेण कस्यचिद्व्यपदेशाभावप्रसंगात्। तस्मात्साकल्येनसाक्षात्कृत्योपदिशत एवाय भगवतस्तीर्थंकरस्य हेतुरिति निश्चीयते एतच्चामलालीढत्वे कारणमुक्त।

यह सारी चर्चा वास्तवमें अकलंकदेवके मूलसूत्र ( कारिका ) में प्रयुक्त हुए 'अमलालीढ और स्वामिनः' ऐसे दो पदोकी टीका है। और इसमे ऐसा जान पडता है कि, अकलङ्कदेवने हेतुके 'अन्यथानुपपत्येकलक्षण' का 'अमलालीढ' विशेपण देकर उसे अमलो ( निर्दोषो )—गणधरादिको—द्वारा आस्वादित वतलाया है और साथ ही 'स्वामिन' पदके द्वारा प्रतिपादित किया है कि वह 'स्वामिकृत' है। इसपर टीकाकारने यह चर्चा की है कि—यहाँ 'स्वामी' शब्दमे कुछ विद्वान् लोग पात्रकेसरी स्वामीका अभिप्राय लेते हैं—उस हेतुलक्षणको पात्रकेसरिकृत वतलाते हैं—और उसका हेतु यह देते हैं कि पात्रकेसरीने चूँकि हेतुविषयक 'त्रिलक्षणकदर्थन' नामके उत्तरभाष्यकी रचना की है इसीसे यह हेतुलक्षण उन्हीका है। यदि ऐसा ही है—ऐसा ही हेतुप्रयोग है—तव तो वह अशेष विषयको साक्षात् करनेवाले सीमंधरस्वामि-तीर्थंकर-कृत होना चाहिये, क्योकि उन्होने ही पहले 'अन्यथानुपपन्नत्व यत्र तत्र त्रयेण किं। नान्यथानुपपन्नत्व यत्र तत्र त्रयेण किं' इस वाक्यकी सृष्टि की है। यदि यह कहा जाय कि सीमंधरस्वामीने ऐसा किया इसके जाननेका क्या साधन है? तो फिर पात्रकेसरीने त्रिलक्षणका कदर्थन किया इसके जाननेका भी क्या साधन है? यदि इसे आचार्यपरम्परासे प्रसिद्ध माना जाय तो सीमंधर स्वामीका कर्तृत्व भी उक्त श्लोकके विषयमें आचार्यपरम्परासे प्रसिद्ध है। दोनो ओर कथा समानरूपसे इसके कर्तृत्वविषयमें सुप्रसिद्ध हैं। यदि यह कहा जाय कि सीमंधर स्वामीने चूँकि पात्रकेसरीके लिये इसकी सृष्टि की है इसलिये यह पात्रकेसरिकृत है तव तो सर्वशास्त्रसमूह तीर्थंकरके द्वारा अविधेय ठहरेगा और इसलिये यह कहना होगा कि वह शिष्योका किया हुआ ही है, तीर्थंकरकृत नही है। ऐसी हालतमें पात्रकेसरीका कर्तृत्व भी नही रहेगा, क्योकि उन्होने दूसरोके लिये इसकी रचना की। और इसी तरह दूसरोने और दूसरोके लिये रचना की, तब किसीका भी

कर्तृत्व इस विषयमें नही ठहरेगा। इससे तद्विषयक प्रबन्धकी रचनाके कारण यह पात्रकेसरिकृत है, इसपर मूलसूत्रकारने—श्रीअकलङ्कदेवने—विचार किया है और इसलिये (वास्तवमें तो) पूर्ण रूपसे साक्षात् करके उपदेश देनेवाले तीर्थंकर भगवानका ही यह हेतु निश्चित होता है और यही अमलालीढत्वमें कारण कहा गया है।'

इस पुरातन-चर्चा परसे कई बातें स्पष्ट जानी जाती हैं—एक तो यह कि अनन्तवीर्य आचार्यके समयमें पात्रकेसरी स्वामी एक बहुत प्राचीन आचार्य समझे जाते थे, इतने प्राचीन कि उनकी कथा आचार्य-परम्पराकी कथा होगई थी, दूसरे यह कि, 'त्रिलक्षणकदर्थन' नामका उनका कोई ग्रन्थ जरूर था, तीसरे यह कि, 'अन्यथानुपपन्नत्व' नामके उक्त श्लोकको पात्रकेसरीकी कृति समझनेवाले तथा सीमंधरस्वामीकी कृति बतलानेवाले दोनो ही उस समय मौजूद थे और जो सीमंधरस्वामीकी कृति बतलाते थे वे भी उसका अवतार पात्रकेसरीके लिये समझते थे, चौथे यह कि मूलसूत्रकार श्रीअकलंकदेवके सामने भी पात्रकेसरिविषयक यह सब लोकस्थिति मौजूद थी और उन्होने उसपर विचार किया था और उस विचारका ही यह परिणाम है जो उन्होने सीमंधर या पात्रकेसरी दोनोमेंसे किसी एक का नाम न देकर दोनोके लिये समानरूपसे व्यवहृत होनेवाले 'स्वामिन्' शब्दका प्रयोग किया है। ऐसी हालतमें पात्रकेसरी स्वामी विद्यानन्दसे भिन्न व्यक्ति थे और वे उनसे बहुत पहले हो गए हैं इस विषयमें सन्देहको कोई अवकाश नही रहता, बल्कि साथ ही यह भी मालूम हो जाता है कि पात्रकेसरी उन अकलंकदेवसे भी पहले हुए हैं जिनकी अष्टशतीको लेकर विद्यानन्दने अष्टसहस्री लिखी है।

(८) वेलूर ताल्लुकेके शिलालेख नं० १७ में भी पात्रकेसरीका उल्लेख है। यह शिलालेख रामानुजाचार्य-मन्दिरके अहातेके अन्दर सौम्यनायकी-मन्दिरके छतके एक पत्थरपर उत्कीर्ण है और शक संवत् १०५९ का लिखा हुआ है *। इसमें समन्तभद्रस्वामीके बाद पात्रकेसरीका होना लिखा है और उन्हे समन्तभद्रके द्रमिलसंघका अग्रेसर सूचित किया है। साथ ही, यह प्रकट किया है कि पात्र-

* देखो, 'एपिग्रेफिका कर्णाटिका' जिल्द ५ भाग १ला।

केसरीके बाद क्रमश वक्रग्रीव, वज्रनन्दी, सुमति भट्टारक ( देव ) और समय-दीपक अकलक नामके प्रधान आचार्य हुए हैं। यथा—

…तत् … त्थेर्थम सहस्रगुण माडि समन्तभद्रस्वामिगलु सन्दर अवरिं वलिक तदीय श्रीमद्द्रमिलसंघाग्रेसरर् अप्पपात्रकेसरि-स्वामि गलिं वक्रग्रीवाभि रिन्द्र अनन्तर।

यस्य दि न् कीर्तिस्त्रैलोक्यमप्यगात्।
.. येव भात्येको वज्रनन्दी गुणाग्रणीः ॥

अवरिं वलिक सुमति-भट्टारकर् अवरिं वलिक समयदीपक रम् उन्मीलित-दोप-क ''रजनीचर वल उद्बोधित भव्यकमलम् आयत् ऊर्जितम् अकलक-प्रमाण-तपन स्फु ॥

इससे पात्रकेसरीको प्राचीनताका कितना ही पता चलता है और इस बातका और भी समर्थन होता है कि वे अकलकदेवसे पहले ही नही किन्तु बहुत पहले हुए हैं। अकलकदेव विक्रमकी ७वी-८वीं शताब्दीके विद्वान् हैं, वे बौद्धतार्किक 'धर्मकीर्ति' और मीमासक विद्वान् 'कुमारिल'के प्राय समकालीन थे और विक्रम सवत् ७०० मे आपका बौद्धोके साथ महान् वाद हुआ था, जिसका उल्लेख 'अकलकचरित के निम्न वाक्यमें पाया जाता है—

विक्रमार्क-शकाब्दीय-शतसप्त-प्रमाजुषि।
कालेऽकलक-यतिनो बौद्धैर्वादो महानभूत्॥

और वज्रनन्दी विक्रमकी छठी शताब्दीमें हुए हैं। उन्होने वि० स० ५२६में 'द्राविड' सघकी स्थापना की है, ऐसा देवसेनके 'दर्शनसार' ग्रन्थमे जाना जाता है। इससे पात्रकेसरीका समय छठी शताब्दीसे पहले पांचवी या चौथी शताब्दीके करीब जान पडता है, जब कि विद्यानन्दका समय प्राय ९ वी शताब्दीका ही है।

अत इस सपूर्ण परीक्षण, विवेचन और स्पष्टीकरण परसे यह बिल्कुल स्पष्ट हो जाता है कि स्वामी पात्रकेसरी और विद्यानन्द दो भिन्न आचार्य हुए हैं— दोनोका व्यक्तित्व भिन्न है, ग्रन्थसमूह भिन्न है और समय भी भिन्न है, और इसलिये

'सम्यक्त्वप्रकाश' के लेखकने यदि दोनोको एक लिख दिया है तो वह उसकी स्पष्ट भूल है। पात्रकेसरी स्वामी विद्यानन्दसे कई शताब्दी पहले हुए हैं। वे ब्राह्मणकुलमें उत्पन्न हुए थे †, राज्यमें किसी अच्छे पद पर प्रतिष्ठित थे और एक बहुत बडे अजैन विद्वान् थे। स्वामी समन्तभद्रके देवागम' स्तोत्रको सुनकर आपकी श्रद्धा पलट गई थी, आप जैनधर्ममें दीक्षित हो गये थे और राज-सेवाको भी छोड कर जैनमुनि बन गये थे। आपका आचार पवित्र और ज्ञान निर्मल था। इसीसे भगवज्जिनसेनाचाय-जैसे आचार्योंने आपकी स्तुति की है और आपके अतिनिर्मल गुणोको विद्वानोके हृदय पर हारकी तरह-से आरूढ बतलाया है। आपने नही मालूम और कितने ग्रन्थोकी रचना की है। पात्रकेसरिस्तोत्र आदि परसे आपके ग्रथ बडे महत्त्वके मालूम होते हैं। उनका पठन-पाठन उठ जानेसे ही वे लुप्त हो गये हैं। उनकी जरूर खोज होनी चाहिए। 'त्रिलक्षणकदर्थन' ग्रथ ११वी शताब्दीमें मौजूद था, खोज करने पर वह जैनभडारोंसे नही तो बौद्धशास्त्रभडारोसे—तिब्बत, चीन, जापान, लकादिकके बौद्धविहारोंसे—अथवा पश्चिमी लायब्रेरियोसे ज़रूर मिल जायगा। जैन समाजमें अपने प्राचीन साहित्यके उद्धारका कुछ भी उल्लेखनीय प्रयत्न नही हो रहा है—खाली जिनवाणीकी भक्तिके रीते-फीके गीत गाए जाते हैं—और इसीसे जैनियोका सारा इतिहास अन्धकारमें पडा हुआ है। और उसके विषयमें सैकडो गलतफहमियाँ फैली हुई हैं। जिनके हृदय पर साहित्य और इतिहासकी इस दुदशाको देख-सुनकर चोट पहुँचती है और जो जिनवाणीके सच्चे भक्त, पूर्वाचार्योंके सच्चे उपासक अथवा समाजके सच्चे शुभचिन्तक हैं उनका इस समय यह खास कर्त्तव्य है कि वे साहित्य और इतिहास दोनोके उद्धारके लिये खास तौरसे अग्रसर हो, उद्धार-कार्यको व्यवस्थित रूपमें चलाएँ और उसमें सहायता पहुँचानेके लिये अपनी शक्तिभर कोई भी बात उठा न रक्खें।

---

† पात्रकेसरीकी कथाके अतिरिक्त विद्यानन्दिकृत' सुदर्शनचरित्र' के निम्न वाक्यसे भी यह मालूम होता है कि पात्रकेसरी ब्राह्मणकुलमें उत्पन्न हुए थे— 'विप्रवंशाग्रणी. सूरि. पवित्र. पात्रकेसरी। सजीयाज्जिनपादाब्जसेवनैकमधुव्रत:॥'

## ( द्वितीय लेख )

अनेकान्तके प्रथम वर्षकी द्वितीय किरणमें १६ दिसम्बर सन् १९२९ को मैंने 'स्वामी पात्रकेसरी और विद्यानन्द' नामका एक लेख लिखा था, जिसमें पात्र-केसरी और विद्यानन्दकी एकता-विषयक उस भ्रमको दूर करनेका प्रयत्न किया गया था जो विद्वानोंमें उस समय फैला हुआ था और उसके द्वारा यह स्पष्ट किया गया था कि स्वामी पात्रकेसरी और विद्यानन्द दो भिन्न आचार्य हुए हैं—दोनो-का व्यक्तित्व भिन्न है, ग्रन्थसमूह भिन्न है और समय भी भिन्न है। पात्रकेसरी विक्रमकी ७वी शताब्दीके विद्वान् आचार्य अकलङ्कदेवसे भी पहले हुए हैं—अकलकके ग्रन्थोंमें उनके वाक्यादिका उल्लेख है—और उनके तथा विद्यानन्दके मध्यमें कई शताब्दियोंका अन्तर है। हर्षका विषय है कि मेरा वह लेख विद्वानो-को पसन्द आया और तबसे बराबर विद्वानोंका उक्त भ्रम दूर होता चला जा रहा है। अनेक विद्वान् मेरे उस लेखको प्रमाणमें पेश करते हुए भी देखे जाते हैं *।

मेरे उस लेखमें दोनोंकी एकता-विषयक जिन पांच प्रमाणोंकी जांच की गई थी और जिन्हे नि सार व्यक्त किया गया था उनमें एक प्रमाण 'सम्यक्त्वप्रकाश' ग्रन्थका भी निम्न प्रकार था—

"सम्यक्त्वप्रकाश नामक ग्रन्थमे एक जगह लिखा है कि—

'तथा श्लोकवार्तिके विद्यानन्दिअपरनामपात्रकेसरिस्वामिना यदुक्त तच्च लिख्यते—'तत्त्वार्थश्रद्धान सम्यग्दर्शन। न तु सम्यग्दर्शनशब्द-निर्वचनसामर्थ्यादेव सम्यग्दर्शनस्वरूपनिर्णयादशेषतद्विप्रतिपत्तिनिवृत्ते सिद्धत्वात्तदर्थं तल्लक्षणवचनं न युक्तिमदेवेति कस्यचिदारेका तामपाक-रोति।'

इसमें श्लोकवार्तिकके कर्ता विद्यानन्दिको ही पात्रकेसरी बतलाया है।"

यह प्रमाण सबसे पहले डाक्टर के० बी० पाठकने अपने 'भर्तृहरि और

---

* हालमें प्रकाशित 'न्यायकुमुदचन्द्र'की प्रस्तावनामें पं० कैलाशचन्द्रशास्त्री भी लिखते हैं—"इस गलतफहमीको दूर करनेके लिये, अनेकान्त वर्ष १ पृ०७६ पर मुद्रित 'स्वामीपात्रकेसरी और विद्यानन्द' शीर्षक निबन्ध देखना चाहिये"

कुमारिल' नामके उस लेखमें उपस्थित किया था जो सन् १८६२ में रायल एशियाटिक सोसाइटी वम्बई ब्राचके जर्नल (J. B. B R. A S. For 1892 PP 222,223 )में प्रकाशित हुआ था। इसके साथमें दो प्रमाण और भी उपस्थित किये थे—एक आदिपुराणकी टिप्पणीवाला और दूसरा ज्ञान-सूर्योदय नाटकमें 'अष्टशती' नामक स्त्रीपात्रसे पुरुषके प्रति कहलाये हुए वाक्य-वाला, जो मेरे उक्त लेखमें क्रमश न० २, ४ पर दर्ज हैं। डा० शतीश्चन्द्र विद्याभूषणने, अपनी इण्डियन् लॉजिककी हिस्टरीमे, के० वी० पाठकके दूसरे दो प्रमाणोकी अवगणना करते हुए और उन्हे कोई महत्त्व न देते हुए, सम्यक्त्व-प्रकाशवाले प्रमाणको ही पाठकजीके उक्त लेखके हवालेसे अपनाया था और उसीके आधारपर, विना किसी विशेष ऊहापोहके, पात्रकेसरी और विद्यानन्दको एक व्यक्ति प्रतिपादित किया था। और इसलिये ब्रह्मनेमिदत्तके कथाकोश तथा हुमचावाले शिलालेखके शेष दो प्रमाणोको, पाठक महाशयके न समझकर तात्या नेमिनाथ पाँगलके समझने चाहियें, जिन्हे प०नाथूरामजी प्रेमीने अपने 'स्याद्वाद-विद्यापति विद्यानन्दि' नामके उस लेखमे अपनाया था जिसकी मैंने अपने उस लेखमें आलोचना की थी। अस्तु।

उक्त लेख लिखते समय मेरे सामने 'सम्यक्त्वप्रकाश' ग्रन्थ नही था—प्रयत्न करनेपर भी मैं उसे उस समय तक प्राप्त नही कर सका था—और इसलिये दूसरे सब प्रमाणोकी आलोचना करके उन्हे नि सार प्रतिपादन करनेके बाद मैंने सम्यक्त्वप्रकाशके "श्लोकवार्तिके विद्यानन्दिअपरनामपात्रकेसरिस्वामिना यदुक्त तच्च लिख्यते" इस प्रस्तावना-वाक्यकी कथनशैली परसे इतना ही अनुमान किया था कि वह ग्रन्थ बहुत कुछ आधुनिक जान पडता है, और दूसरे स्पष्ट प्रमाणोकी रोशनीमें यह स्थिर किया था कि 'उसके लेखकको दोनो आचार्योंकी एकताके प्रतिपादन करनेमें जरूर भ्रम हुआ है अथवा वह उसके समझने-की किसी गलतीका परिणाम है।' कुछ अर्से बाद मित्रवर प्रोफेसर ए० एन० उपाध्यायजी कोल्हापुरके सत्प्रयत्नसे 'सम्यक्त्वप्रकाश' की वह न० ७७७ की पूनावाली मूल प्रति ही मुझे देखनेके लिये मिल गई, जिसका पाठक महाशयने अपने उस सन् १८६२ वाले लेखमें उल्लेख किया था। इसके लिये मैं उपाध्याय-जीका खास तौरसे आभारी हूँ और वे विशेष धन्यवादके पात्र हैं।

ग्रन्थप्रतिको देखने और परीक्षा करनेसे मुझे मालूम हो गया कि इस ग्रन्थके सम्बन्धमें जो अनुमान किया गया था वह बिल्कुल ठीक है—यह ग्रन्थ अनुमानसे भी कही अधिक आधुनिक है और ज़रा भी प्रमाणमें पेश किये जानेके योग्य नहीं है। इसी बातको स्पष्ट करनेके लिये आज मैं इस ग्रन्थकी परीक्षा एव परिचयको अपने पाठकोके सामने रखता हूँ।

## सम्यक्त्वप्रकाश-परीक्षा—

यह ग्रन्थ एक छोटासा सग्रह ग्रन्थ है, जिसकी पत्र-सख्या ३७ है—३७वें पत्रका कुछ पहला पृष्ठ तथा दूसरा पृष्ठ पूरा खाली है—और जो प्राय. प्रत्येक पृ० पर ६ पक्तियां तथा प्रत्येक पक्तिमें ४५ के करीब अक्षरोको लिये हुए है। ग्रन्थ-पर लेखक अथवा सग्रहकारका कोई नाम नही है और न लिखनेका कोई सन्-सवतादिक ही दिया है। परन्तु ग्रन्थ प्राय उसीका लिखा हुआ अथवा लिखाया हुआ जान पडता है जिसने सग्रह किया है और ६०-७० वर्षसे अधिक समय पहलेका लिखा हुआ मालूम नही होता। लायब्रेरीके चिटपर Comes From Surat शब्दोके द्वारा सूरतसे आया हुआ लिखा है और इसने दक्कनकालिज-लायब्रेरीके सन् १८७५-७६ के सग्रहमें स्थान पाया है।

इसमें मगलाचरणादि-विषयक पद्योके बाद "तत्त्वार्थश्रद्धान सम्यग्दर्शन-मितिसूत्र ॥१॥" ऐसा लिखकर इस सूत्रकी व्याख्यादिके रूपमें सम्यग्दर्शनके विषयपर क्रमश सर्वार्थसिद्धि, राजवार्तिक, श्लोकवार्तिक, दर्शनपाहुड सूत्रपाहुड, चारित्रपाहुड भावपाहुड, मोक्षपाहुड, पचास्तिकाय, समयसार और बृहत् आदि-पुराणके कुछ वाक्योका सग्रह किया गया है। वार्तिकोको उनके भाष्यसहित, दर्शनपाहुडकी सम्पूर्ण ३६ गाथाओको (जिनमें मगलाचरणकी गाथा भी शामिल है।) उनकी छाया सहित, शेष पाहुडोकी कुछ कुछ गाथाओको छायासहित, पचास्तिकाय और समयसारकी कतिपय गाथाओको छाया तथा अमृतचन्द्राचार्यकी टीकासहित उद्धृत किया गया है। इन ग्रन्थ-वाक्योको उद्धृत करते हुए जो प्रस्तावनावाक्य दिये गये हैं और उद्धरणके अनन्तर जो समासिसूचक वाक्य दिये हैं उन्हे तथा मङ्गलाचरणादिके ३-४ पद्योको छोडकर इस ग्रन्थमें ग्रन्थ-कारका अपना और कुछ भी नही है।

ग्रन्थकारकी इस निजी पूंजी और उसके उद्धृत करनेके ढग आदिको देखनेमे साफ मालूम होता है कि वह एक बहुत थोडी सी समझ-बूझका साधारण आदमी था, संस्कृतादिका उसे यथेष्ट बोध नही था और न ग्रन्थ-रचनाकी कोई ठीक कला ही वह जानता था। तव नही मालूम किस प्रकारकी वासना अथवा प्रेरणासे प्रेरित होकर वह इस ग्रन्थके लिखनेमें प्रवृत्त हुआ है !! अस्तु, पाठकोको इस विषयका स्पष्ट अनुभव करानेके लिये ग्रन्थकारकी इस निजी पूंजी आदिका कुछ दिग्दर्शन कराया जाता है—

(१) ग्रन्थका मगलाचरण तथा प्रतिज्ञावाक्योको लिये हुए प्रारभिक अश इस प्रकार है—

"ॐ नम सिद्धेभ्य ॥ अथ सम्यक्त्वप्रकाश लिख्यते ॥

प्रणम्य परम देव परमानंदविधायक।
सम्यक्त्वलक्षण वक्ष्ये पूर्वाचार्यकृत शुभम् ॥१॥
मोक्षमार्गो जिनैरुक्त प्रथम दर्शन हित।
तद्विना सर्व्वधर्मेषु चरित निष्फल भवेत् ॥२॥
तस्माद्दर्शनशुद्धयर्थं लक्ष्यलक्षणसयुत।
सम्यक्त्वप्रकाशक ग्रथ करोमि हितकारकम् ॥३॥ युग्मम् ॥
तत्त्वार्थाधिगमे सूत्रे पूर्वं दर्शनलक्षण।
मोक्षमार्गे समुद्दिष्ट तदह चात्र लिख्यते॥४॥"

न० ३ के श्लोकको अक तीनतक काली स्याहीसे काट रक्खा है परन्तु 'युग्मम्' को नही काटा है! 'युग्मम्' पदका प्रयोग पहले ही व्यर्थ-सा था तीसरे श्लोकके निकल जानेपर वह और भी व्यर्थ हो गया है, क्योकि प्रथम दो श्लोको-के साथ उसका कोई सम्बन्ध नही बैठता, वे दोनो अपने अपने विषयमें स्वतत्र हैं—दोनो मिलकर एक वाक्य नही बनाते—इसलिये 'युग्मम्' का यहाँ न काटा जाना चिन्तनीय है। हो सकता है ग्रथकारको किसी तरह पर तीसरा श्लोक अशुद्ध जान पडा हो, जो वास्तवमें अशुद्ध है भी, क्योकि उसके तीसरे चरण-में ८की जगह ९ अक्षर हैं और पाँचवाँ अक्षर लघु न होकर गुरु पडा है जो छंदकी दृष्टिसे ठीक नही, और इस लिये उसने इसे निकाल दिया हो और 'युग्मम्' पद का निकालना वह भूल गया हो। यह भी संभव है कि एवह

आशयके कई प्रतिज्ञावाक्य हो जानेके कारण‡ उसे इस श्लोकका रखना उचित न जँचा हो, वह इसके स्थानपर कोई दूसरा ही श्लोक रखना चाहता हो और इसीसे उसने 'युग्मम्' तथा चौथे श्लोकके अंक '४' को कायम रक्खा हो, परन्तु बादकी किसी परिस्थितिके फेरमें पड़कर वह उस श्लोकको बना न सका हो। परन्तु कुछ भी हो, ग्रन्थकी इस स्थितिपरसे इतनी सूचना जरूर मिलती है कि यह ग्रथप्रति स्वय ग्रन्थकारकी लिखी हुई अथवा लिखाई हुई है।

**'अथ सम्यक्त्वप्रकाश लिख्यते'** इस वाक्यमें 'सम्यक्त्वप्रकाश' विभक्तिसे शून्य प्रयुक्त हुआ है जो एक मोटी व्याकरण-सम्बन्धी अशुद्धि है। कहा जा सकता है कि यह कापी किसी दूसरेने लिखी होगी और वही सम्यक्त्वप्रकाशके आगे विसर्ग( :) लगाना भूल गया होगा। परन्तु जब आगे रचनासम्बन्धी अनेक मोटी मोटी अशुद्धियोको देखा जाता है तब यह कहनेका साहस नही होता। उदाहरणके लिये चौथे श्लोकमें प्रयुक्त हुए **'तदह चात्र लिख्यते'** वाक्यको ही लीजिए, जो ग्रंथकारकी अच्छी खासी अज्ञताका द्योतक है और इस बातको स्पष्ट बतला रहा है कि उसका सस्कृत-व्याकरण-सम्बन्धी ज्ञान कितना तुच्छ था। इस वाक्यका अर्थ होता है 'वह (दर्शनलक्षण) मैं यहा लिखा जाता है' जब कि होना चाहिये था यह कि 'वह दर्शनलक्षण मेरे द्वारा यहाँ लिखा जाता है' अथवा 'मैं उसे यहाँ लिखता हू।' और इसलिये यह वाक्यप्रयोग बेहूदा जान पडता है। इसमें 'तदह' की जगह 'तन्मया' होना चाहिये था—'अह' के साथ 'लिख्यते' का प्रयोग नही बनता, 'लिखामि' का प्रयोग बन सकता है। जान पडता है ग्रन्थकार 'लिख्यते' और 'लिखामि' के भेदको भी ठीक नही समझता था।

(२) इसी प्रकारकी अज्ञता और बेहूदगी उसके निम्न प्रस्तावनावाक्यसे भी पाई जाती है, जो 'तत्त्वार्थ-श्रद्धान सम्यग्दर्शन' सूत्र पर श्लोकवार्तिकके २१ वार्तिकोको भाष्यसहित उद्धृत करनेके बाद "इति श्लोकवार्तिके ॥३॥" लिखकर अगले कथनकी सूचनारूपसे दिया गया है—

‡ वे प्रतिज्ञा-वाक्य इस प्रकार हैं—१ सम्यक्त्वलक्षण वक्ष्ये, २ सम्यक्त्वप्रकाशक ग्रन्थ करोमि, ३ तदह चात्र लिख्यते।

"अथ अष्टपाहुडमध्ये दर्शनपाहुडे-कुन्दकुन्दस्वामिना सम्यक्त्वरूप प्रतिपादयति ॥"

इसमें तृतीयान्त 'स्वामिना' पदके साथ 'प्रतिपादयति' का प्रयोग नही बनता—वह व्याकरणकी दृष्टिसे महा अशुद्ध है—उसका प्रयोग प्रथमान्त 'स्वामी' पदके साथ होना चाहिये था।

यहां पर इतना और भी जान लेना चाहिये कि दर्शनपाहुडकी पूरी ३६ गाथाओको छाया-सहित † उद्धृत करते हुए, २६ वी गाथाके स्थान पर उस की छाया और छायाके स्थान पर गाथा उद्धृत की गई है। और पाँचवी गाथाकी छायाके अनन्तर "अस्मिन् द्वौ ण शब्द तत्प्राकृते अव्यय वाक्यालकारार्थे वर्तते" यह किसी टीकाका अश भी यो ही उद्धृत कर दिया गया है, जब कि दूसरी गाथाओके साथ उनकी टीकाका कोई अश नहीं है। मोक्षपाहुडकी चार गाथाओको छायासहित उद्धृत करनेके बाद "इति मोक्षपाहुडे" लिखकर मोक्षपाहुडके कथनको समाप्त किया गया है। इसके बाद ग्रन्थकारको फिर कुछ खयाल आया और उसने 'तथा' शब्द लिखकर ६ गाथाएँ और भी छायासहित उद्धृत की हैं और उनके अनन्तर 'इति मोक्षपाहुड' यह समाप्ति-सूचक वाक्य पुन दिया है। इससे ग्रथकारके उद्धृत करनेके ढँग और उसकी असावधानीका कितना ही पता चलता है।

(३) अब उद्धृत करनेमें उसकी अर्थज्ञान-सम्बन्धी योग्यता और समझनेके भी कुछ नमूने लीजिए :—

(क) श्लोकवार्तिकमें द्वितीय सूत्रके प्रथम दो वार्तिकोका जो भाष्य दिया है उसका एक अश इस प्रकार है—

"न अनेकार्थत्वाद्धातूना दृशे श्रद्धानार्थत्वगतेः। कथमनेकस्मिन्नर्थे सभवत्यपि श्रद्धानार्थस्यैव गतिरिति चेत्, प्रकरणविशेषात्। मोक्षकारणत्व हि प्रकृत तत्त्वार्थश्रद्धानस्य युज्यते नालोचनादेरर्थातरस्य।"

ग्रन्थकारने, उक्त वार्तिकोके भाष्यको उद्धृत करते हुए, इस अशको निम्न

† छाया प्राय श्रुतसागरकी छायासे मिलती-जुलती है—कही-कही साधारणसा कुछ भेद है।

प्रकारसे उद्धृत किया है, जो अर्थके सम्बन्धादिकी दृष्टिसे बडा ही बेढँगा जान पडता है—

"नानेकार्थत्वाद्धातूना दृशे श्रद्धानार्थश्रद्धानस्य युत्पद्यते नालोचनादेरर्थांतरस्य ।"

हो सकता है कि जिस ग्रन्थप्रतिपरसे उद्धरण-कार्य किया गया हो उसमें लेखककी असावधानीसे यह अश इसी अशुद्ध रूपमें लिखा हो, परन्तु फिर भी इससे इतना तो स्पष्ट है कि सग्रहकारमें इतनी भी योग्यता नही थी कि वह ऐसे वाक्यके अधूरेपन और बेढगेपनको समझ सके। होती तो वह उक्त वाक्यको इस रूपमें कदापि उद्धृत न करता।

(ख) श्रीजिनसेन-प्रणीत आदिपुराणका एक श्लोक इस प्रकार है—

शमाद्दर्शनमोहस्य सम्यक्त्वादानमादित ।
जन्तोरनादिमिथ्यात्वकलककलिलात्मन ॥११७॥

इसमे अनादि-मिथ्यादृष्टिजीवके प्रथम सम्यक्त्वका ग्रहण दर्शनमोहके उपशमसे बतलाया है। 'सम्यक्त्वप्रकाश'में, इसश्लोकको आदिपुराणके दूसरे श्लोकोके साथ उद्धृत करते हुए, इसके "शमाद्दर्शनमोहस्य" चरणके स्थानपर 'सम्यक्दर्शनमोहस्य' पाठ दिया है, जिससे उक्त श्लोक बेढँगा तथा बे-मानीसा होगया है और इस बातको सूचित करता है कि सग्रहकार उसके इस बेढगेपन तथा बे-मानीपनको ठीक समझ नही सका है।

(ग) ग्रथमें "इति मोक्षपाहुडे ॥" के बाद "अथ पंचास्तिकायनामग्रथे कुन्दकुन्दाचार्य (?) मोक्षमार्ग-प्रपचसूचिका चूलिका वर्णिता सा लिख्यते।" इस प्रस्तावना-वाक्यके साथ पचास्तिकायकी १९ गाथाएँ सस्कृत-छाया तथा टीकासहित उद्धृत की हैं और उनपर गाथा नम्बर १६२ से १७८ तक डाले हैं, जब कि वे १८० तक होने चाहियें थे। १७१ और १७२ नम्बर दोबार गलतीसे पड गये हैं अथवा जिस ग्रथप्रतिपरसे नकल की गई है उसमें ऐसे ही गलत नम्बर पडे होंगे और सग्रहकार ऐसी मोटी गलतीको भी 'नकलराचे-अकल'की लोकोक्तिके अनुसार महसूस नही कर सका। अस्तु, इन गाथाओमेंसे १६८, १६९ नम्बरकी दो गाथाओको छोड कर शेष गाथाएँ वे ही हैं जो बम्बई रायचन्द्र जैनशास्त्रमालामें दो सस्कृत टीकाओ और एक हिन्दी टीकाके

साथ प्रकाशित 'पंचास्तिकाय' में क्रमश नं० १५४ से १७० तक पाई जाती हैं। १६८ और १६९ नम्बरवाली गाथाएँ वास्तवमें पचास्तिकायके 'नवपदार्थाधिकार' की गाथाएँ हैं और उसमें नम्बर १०६, १०७ पर दर्ज हैं †। उन्हे 'मोक्षमार्गप्रपचसूचिका चूलिका' अधिकारकी बतलाना सरासर गलती है। परन्तु इन गलतीयो तथा नाममझियोको छोडिये और इन दोनो गाथाओकी टीकापर ध्यान दीजिये। १६९ ( १०७ ) नम्बरवाली 'सम्मत्त सद्दहण०' गाथा टीकामें तो "सुगम" लिख दिया है, जब कि अमृतचन्द्राचार्यने उसकी बडी अच्छी टीका दे रक्खी है और उसे 'सुगम' पदके योग्य नही समझा है। और १६८ ( १०६ )नम्बरवाली गाथाकी जो टीका दी है वह गाथा-सहित इस प्रकार है—

सम्मत्त णाणजुदं ‡ चारित्त रागदोसपरिहीणं।
मोक्खस्स हवदि मग्गो भव्वाणं लद्धबुद्धीढ्ढणं॥

टीका—"पूर्वमुद्दिष्ट तत्स्वपरप्रत्ययपर्यायाश्रित भिन्नसाध्यसाधनभाव व्यवहारनयमाश्रित्य प्ररूपितम्। न चैतद्विप्रतिषिद्ध निश्चयव्यवहारयो साध्यसाधनभावत्वात् सुवर्ण-सुवर्णपाषाणवत्। अत एवोभयनयायत्ता पारमेश्वरी तीर्थप्रवर्तनेति॥"

यह टीका उक्त गाथाकी टीका नही है और न हो सकती है, इसे थोडी भी समझबूझ तथा सस्कृतका ज्ञान रखनेवाला व्यक्ति समझ सकता है। तब ये महत्त्वकी असम्बद्ध पंक्तियाँ यहाँ कहासे आई ? इस रहस्यको जाननेके लिये पाठक जरूर उत्सुक होगे अत उसे नीचे प्रकट किया जाता है—

श्रीअमृतचन्द्राचार्यने 'चरियं चरदि सगं सं०' इस गाथा नं० १५९ की टीकाके अनन्तर अगली गाथाकी प्रस्तावनाको स्पष्ट करनेके लिये "यत्तु" शब्द से प्रारम्भ करके उक्त टीकाकित सब पंक्तियाँ दी हैं, तदनन्तर 'निश्चयमोक्षमार्गसाधनभावेन पूर्वोद्दिष्टव्यवहारमोक्षमार्गोऽयम्" इस प्रस्तावनावाक्यके

† देखो, बम्बईकी वि० सवत् १९७२की छपी हुई उक्त प्रति, पृष्ठ १६८, १६९

‡ बम्बईकी पूर्वोल्लिखित प्रतिमें प्रथम चरणका रूप "सम्मत्तणाणजुत्तं" दिया है और सस्कृत टीकाएँ भी उसीके अनुरूप पाई जाती हैं।

साथ अगली गाथा न० १६० दी है, और इस तरह उक्त पक्तियोके द्वारा पूर्वोद्दिष्ट—पूर्ववर्ती नवपदार्थाधिकारमे 'सम्मत्त' आदि दो गाथाओके द्वारा कहे हुए —व्यवहारमोक्षमार्गकी पर्यायदृष्टिको स्पष्ट करते हुए उसे सर्वथा निषिद्ध नही ठहराया है, बल्कि निश्चय-व्यवहारनयमें साध्य-साधन-भावको व्यक्त करते हुए दोनो नयोके आश्रित पारमेश्वरी तीर्थप्रवर्तनाका होना स्थिर किया है। इससे उक्त पक्तियाँ दूसरी गाथाके साथ सम्बन्ध रखती हैं और वही पर सुसगत हैं। सम्यक्त्वप्रकाशके विधाताने "यत्तु" शब्दको तो उक्त गाथा १५९ (१६७) की टीकाके अन्तमें रहने दिया है, जो उक्त पक्तियोके बिना वहा लँडूरासा जान पडता है। और उन पक्तियोको यो ही बीचमें घुसेडी हुई अपनी उक्त गाथा न० १६८ (१०६) की टीकाके रूपमें घर दिया है !! ऐसा करते हुए उसे यह समझ ही नही पडा कि इसमें आए हुए "पूर्वमुद्दिष्ट" पदोका सम्बन्ध पहलेके कौनसे कथनके साथ लगाया जायगा !! और न यह ही जान पडा कि इन पक्तियोका इस गाथाकी टीका तथा विषयके साथ क्या वास्ता है !!!

इस तरह यह स्पष्ट है कि ग्रन्थकारको उद्धृत करनेकी भी कोई अच्छी तमीज नही थी और वह विषयको ठीक नही समझता था।

(घ) पचास्तिकायकी उक्त गाथाओ आदिको उद्धृत करनेके बाद "इति पचास्तिकायेषु" ( ! ) यह समाप्तिसूचक वाक्य दकर ग्रन्थमें "अथ समयसारे यदुक्तं तल्लिख्यते" इस प्रस्तावना अथवा प्रतिज्ञा-वाक्यके साथ समयसारकी ११ गाथाएँ न० २२८ से २३८ तक, सस्कृतछाया और अमृतचन्द्राचार्यकी आत्मख्याति टीकाके साथ, उदधृत की गई है। ये गाथाएँ वे ही हैं जो रायचन्द्रजैन ग्रथमालामें प्रकाशित समयसारमें क्रमश· न० २२६ से २३६ तक पाई जाती हैं। आत्मख्यातिमें २२४ से २२७ तक चार गाथाओकी टीका एक साथ दी हैं और उसके बाद कलशरूपसे दो पद्य दिये है। सम्यक्त्वप्रकाशके लेखकने इनमेंसे प्रथम दो गाथाओको तो उद्धृत ही नहीं किया, दूसरी दो गाथाओको अलग अलग उद्धृत किया है, और ऐसा करते हुए गाथा न० २२८ ( २२६ ) के नीचे वह सब टीका दे दी है जो २२८, २२९ ( २२६, २२७ ) दोनो गाथाओकी थी। साथमें "त्यक्तं येन फलं" नामका एक कलशपद्य भी दे दिया है और दूसरे "सम्यग्दृष्टय एव" नामके कलशपद्यको

दूसरी गाथा न०२२६ (२२७)की टीकाके रूपमें रख दिया है !! इस विडम्बनासे ग्रन्थकारकी महामूर्खता पाई जाती है और इस कहनेमें जरा भी सकोच नही होता कि वह कोई पागल-सा सनकी मनुष्य था, उसे अपने घरकी कुछ भी समझ-बूझ नही थी और न इस बातका ही पता था कि ग्रथरचना किसे कहते हैं।

इस तरह सम्यक्त्वप्रकाश ग्रथ एक बहुत ही आधुनिक तथा अप्रामाणिक ग्रन्थ है। उसमें पात्रकेसरी तथा विद्यानन्दको जो एक व्यक्ति प्रकट किया गया है वह यो ही सुना-सुनाया अथवा किसी दन्तकथाके आधार पर अवलम्बित है। और इसलिये उसे रचमात्र भी कोई महत्त्व नहो दिया जा सकता और न किसी प्रमाणमें पेश ही किया जासकता है। खेद है कि डाक्टर के० बी० पाठकने बिना जाँच-पडतालके ही ऐसे आधुनिक,अप्रामाणिक तथा नगण्य ग्रन्थको प्रमाणमें पेश करके लोकमें भारी भ्रमका सर्जन किया है !! यह उनकी उस भारी असावधानीका ज्वलन्त दृष्टान्त है, जो उनके पदको शोभा नही देता। वास्तवमें पाठक-महाशयके जिस एक भ्रमने बहुतसे भ्रमोको जन्म दिया—बहुतोको भूलके चक्कर-में डाला, जो उनकी अनेक भूलोका आधार-स्तम्भ है और जिसने उनके अकलकादि-विषयक दूसरे भी कितने ही निर्णयोको सदोप बनाया है वह उनका स्वामी पात्रकेसरी और विद्यानन्दको, बिना किसी गहरे अनुसन्धानके, एक मान लेना है।

मुझे यह देखकर दुःख होता है कि आज डाक्टर साहब इस ससारमें मोजूद नही हैं। यदि होते तो वे जरूर अपने भ्रमका सशोधन कर डालते और अपने निर्णयको बदल देते। मैंने अपने पूर्वलेखकी कापी उनके पास भिजवादी थी। सम्भवतः वह उन्हे उनकी रुग्णावस्थामें मिली थी और इसीसे उन्हे उस पर अपने विचार प्रकट करनेका अवसर नही मिल सका था।



'हमें ऐसा निश्चित हुआ है कि कदम्बवशकी दो शाखाएँ थी, जिनमेंसे एकको 'गोआ' शाखा और दूसरीको 'वनवासी' शाखाके तौरपर निरूपण किया जा सकता है। यह बिल्कुल सम्भव है कि इन दोनो शाखाओके मध्यमें कुछ सम्बन्ध था, परन्तु इस समय उस विषयका निर्णय करनेके लिये हमारे पास सामग्री नही है। हमारा यह भी निश्चय है कि जिन राजाओका हमारे इन पत्रोमें उल्लेख है वे 'वनवासी' शाखाके थे, और यह कि उन्हें सर डवल्यू एलियटके पत्रमें गिनाये गये वनवासी कदम्बोसे एक भिन्न विभागमें स्थापित करनेकी कोई काफी वजह नही है। इसके सिवाय, हमारा निर्णय यह है कि ये राजा अपने पत्रारूढ दानोंसे स्वतन्त्र सम्राट् मालूम होते हैं, न कि चालुक्य राजाओके मातहत (अधिकाराधीन), जैसा कि उनके उत्तराधिकारी थे। और यह कि वे, सम्पूर्ण सम्भावनाओको ध्यानमें लेने पर भी ईसाके बाद पाचवी शताब्दीसे पहले हुए जान पडते हैं। अन्तमें हमारी यह तजवीज है कि यहाँ इस बातके विश्वास करनेकी बहुत बडी वजह है कि ये प्राचीन कदम्ब जैनमतानुयायी थे, जैसा कि हम कुछ बादके कदम्बोको उनके दानपत्रो परसे पाते हैं।'

इन तीनो दानपत्रोकी बहुतसी शब्दरचना परस्पर कुछ ऐसी मिलती-जुलती है कि जिससे एक दूसरेको देखकर लिखा गया है, यह कहनेमें कुछ भी सकोच नही होता। परन्तु सबसे पहले कौनसा पत्र लिखा गया है, यह अभी निश्चित नही हो सका। सम्भव है कि ये पत्र इसी क्रमसे लिखे गये हो जिस क्रमसे इनपर प्रकाशनके समय नम्बर डाले गये हैं। तीनो पत्रोमें 'स्वामिमहासेन' और 'मातृगण' का उल्लेख पाया जाता है जिनके अनुध्यानपूर्वक कदम्ब-राजा अभिषिक्त होते थे। जान पडता है 'स्वामिमहासेन' कदम्बवशके कोई कुलगुरु थे। इसीसे राज्याभिषेकादिकके समयमें उनका बराबर स्मरण किया जाता था। परन्तु स्वामिमहासेन कब हुए हैं और उनका विशेष परिचय क्या है, ये सब बातें अभी अधकाराच्छन्न हैं। मातृगणसे अभिप्राय उन स्वर्गीय माताओके समूहका मालूम होता है जिनकी सख्या कुछ लोग सात, कुछ आठ* और कुछ

---

* यथा —"ब्राह्मी माहेश्वरी चैव कौमारी वैष्णवी तथा ।
माहेन्द्री चैव वाराही चामुंडा सप्तमातरः ॥"

इससे भी अधिक मानते हैं। जान पडता है कदम्बवशके राजघरानेमें इन देवियो-की भी बहुत बडी मान्यता थी। जिन कदम्ब राजाओकी ओरसे ये दानपत्र लिखे गये हैं वे सभी 'मानव्यस' गोत्रके थे, ऐसा तीनो पत्रोमें उल्लेख है। साथ ही, पहले दो पत्रोमें उन्हे 'हारितीपुत्र' भी लिखा है। परन्तु 'हारिती' इन कदम्बवशी राजाओकी साक्षात् माता मालूम नही होती, बल्कि उनके घरानेकी कोई प्रसिद्ध और पूजनीया स्त्री जान पडती है जिसके पुत्रके तौरपर ये सभी कदम्ब पुकारे जाते थे, जैसा कि आजकल खुर्जेके सेठोको 'रानीवाले' कहते हैं।

अब मैं इस समुच्चय कथनके अनन्तर प्रत्येक दानपत्रका कुछ विशद परिचय अथवा साराश देकर मूलपत्रोको ज्योका त्यो उद्धृत करता हूँ।

पत्र नम्बर १—यह पत्र 'श्रीशातिवर्मा' के पुत्र महाराज श्री 'मृगेश्वर-वर्मा' की तरफसे लिखा है, जिसे पत्रमें काकुस्था( त्स्था )न्वयी प्रकट किया है, और इससे ये कदम्बराजा, भारतके सुप्रसिद्ध वशोकी दृष्टिसे, सूर्यवशी अथवा इक्ष्वाकुवशी थे, ऐसा मालूम होता है। यह पत्र उक्त मृगेश्वरवर्माके राज्यके तीसरे वर्ष, पौष * ( ? ) नामके सवत्सरमें, कार्तिक कृष्णा दशमीको, जब कि उत्तराभाद्रपद नक्षत्र था, लिखा गया है। इसके द्वारा अभिषेक, उपलेपन, पूजन, भग्नसस्कार ( मरम्मत ) और महिमा ( प्रभावना ) इन कामोके लिये कुछ भूमि, जिसका परिमाण दिया है, अरहत देवके निमित्त दान की गई है। भूमि-की तफसीलमें एक निवतनभूमि खालिस पुष्पोके लिये निर्दिष्ट की गई है। ग्राम-का नाम कुछ स्पष्ट नही हुआ, 'वृहत्परलूरे' ऐसा पाठ पढा जाता है। अन्तमें लिखा है कि जो कोई लोभ या अधमसे इस दानका अपहरण करेगा वह पच महा पापोंसे युक्त होगा और जो इसकी रक्षा करेगा वह इस दानके पुण्यफलका भागी होगा। साथ ही इसके समर्थनमें चार श्लोक भी 'उक्त च' रूपसे दिये

---

"ब्राह्मी माहेश्वरी चडी वाराही वैष्णवी तथा।
कौमारी चैव चामुडा चर्चिकेत्यष्टमातर ॥"
देखो, वामन शिवराम आप्टेकी 'सस्कृत इग्लिश डिक्शनरी'।

* साठ सवत्सरोमें इस नामका कोई सवत्सर नही है। सभव है कि यह किसीका पर्याय नाम हो या उस समय दूसरे नामोके भी सवत्सर प्रचलित हों।

के लिये 'यापनीय' सघको दान किया गया है। पत्रके अन्तमें इस दानको अपहरण करनेवालेके वास्ते वही कसम दी है अथवा वही विधान किया है जैसा कि पहले नम्बरके पत्रसबधमें ऊपर बतलाया गया है। 'उक्त च' पद्य भी वे ही चारो कुछ क्रमभगके साथ दिये हुए हैं। और उनके बाद दो पद्योमें इस दानका फिरसे खुलासा दिया है, जिसमें देववर्माको रणप्रिय, दयामृतसुखास्वादनसे पवित्र, पुण्यगुणोका इच्छुक और एक वीर प्रकट किया है। अन्तमें अर्हन्तकी स्तुतिविषयक प्राय वही पद्य है जो पहले नम्बरके पत्रके शुरूमें दिया है। इस पत्रमें श्रीकृष्ण वर्माको 'अश्वमेध' यज्ञका कर्ता और शरदृतुके निर्मल आकाशमे उदित हुए चन्द्रमाके समान एक छत्रका धारक, अर्थात्. एक छत्र पृथ्वीका राज्य करनेवाला लिखा है।

## मूल (Text)

सिद्धम् जयत्यर्हस्त्रिलोकेश· सर्वभूतहिते रत

रागाद्यरिहरोनन्तोनन्तज्ञानदृगीश्वर·

स्वस्ति विजयवैजनत्या† स्वामिमहासेनमातृगणानुद्ध्याताभिषिक्ताना मानव्यसगोत्राणा हारितिपुत्राण अङ्गिरसां प्रतिकृतस्वाध्यायचर्चकाना सद्धर्म्मसदम्बाना कदम्बानां अनेकजन्मान्तरोपार्जितविपुलपुण्यस्कध· आहवार्जितपरमरुचिरदृढसत्व ‡ विशुद्धान्वयप्रकृत्यानेकपुरुषपरम्परागते जगत्प्रदीपभूते महत्यदितोदिते काकुस्थान्वये श्रीशान्तिवर्म्मतनय. श्रीमृगेशवरवर्म्मा आत्मनः राज्यस्य तृतीये वर्षे पौषसवत्सरे कार्तिकमासे बहुले पक्षे दशम्या तिथौ उत्तराभाद्रपदे नक्षत्रे वृहत्परलूरे (?) त्रिदशमुकुटपरिघृष्टचारचरणेभ्य. ❀ परमार्हद्देवेभ्यः समार्ज्जनोपलेपनाभ्यर्च्चनभग्नसस्कारमहिमार्थं ग्रामापरदिग्विभागसीमाभ्यन्तरे राजमानेन चत्वारिंशन्नि-

† मूलमें ऐसा ही है, यह 'वैजयन्त्या' होना चाहिये।

‡ इनपत्रोमें यह एक खास बात है कि जहाँ द्वित्वाक्षरोका इतना अधिक प्रयोग किया गया है वहाँ 'सत्त्व' और 'तत्त्व' में 'त' अक्षरको द्वित्व नही किया गया है।

❀ मूलमें ऐसा ही है।

वर्त्तन कृष्णभूमिक्षेत्र चत्वारिक्षेत्र-न्निवर्त्तन च चैत्यालयस्य बहि ‡ एक न्निवर्त्तन पुष्पार्थं देवकुलस्याङ्गनञ्च एकनिवर्त्तनमेव सर्वपरिहारयुक्त दत्तवान् महाराज· लोभादधर्म्माद्वा योस्याभिहर्त्ता स पचमहापातकसंयुक्तोभवत्ति योस्याभिरक्षिता स तत्पुण्यफलभाग्भवति उक्तञ्च बहुभिर्वसुधा भुक्ता राजभिस्सगरादिभि.यस्य यस्य यदा भूमिस्तस्यतस्य तदा फल* स्वदत्ता परदत्तां वा यो हरेत वसुन्धरा षष्ठिवर्षसहस्राणि नरके पच्यते तु स अद्भिर्दत्त त्रिभिर्भुक्त सद्भिश्च परिपालित एतानि न निवर्तंते पूर्वराजकृतानि च स्वन्दातु सुमहच्छक्य दु खमन्यार्त्थपालन दान वा पालन वेति दानाच्छ्रेयोनुपालन

परमधार्मिकेण दामकीर्तिभोजकेन लिखितेय पट्टिका इति सिद्धिरस्तु ॥—

( २ )

सिद्धम् ॥ विजयवैजयन्त्याम् स्वामिमहासेनमातृगणानुद्ध्याताभिषिक्तस्य मानव्यसगोत्रस्य हारितीपुत्रस्य प्रतिकृतचर्च्चापारस्य विबुधप्रतिबिम्बानां कदम्बाना धर्ममहाराजस्य श्रीविजयशिवमृगेशवर्म्मण: विजयायुरारोग्यैश्वर्यप्रवर्द्धनकर सव्वत्सर चतुर्त्थ वर्षापक्ष अष्टम तिथि· पौर्णमासी अनयानुपूर्व्या अनेकजन्मान्तरोपार्ज्जितविपुलपुण्यस्कध सुविशुद्धपितृमातृवश उभयलोकप्रियहितकरानेकशास्त्रार्त्थतत्वविज्ञानविवेचच( ? )ने विनिविष्टविशालोदारमति. हस्त्यश्वारोहणप्रहरणादिषु व्यायामिकीषु भूमिषु यथावत्कृतश्रम. दक्षो दक्षिण· नयविनयकुशल. अनेकाहवार्ज्जितपरमदृढसत्व उदात्तबुद्धिधैर्य्यवीर्य्यत्यागसम्पन्न, सुमहति समरसङ्कटे स्वभुजबलपराक्रमावाप्तविपुलैश्वर्य. सम्यक्प्रजापालनपर. स्वजनकुमुदवनप्रबोधनशशाङ्क देवद्विजगुरुसाधुजनेभ्य गोभूमिहिरण्यशयनाच्छादनान्नादि अनेकविधदाननित्य: विद्वत्सुहृत्स्वजनसामान्योप-

‡ व्याकरणकी दृष्टिसे यह वाक्य बिल्कुल शुद्ध मालूम नहीं होता।

* यह पद्य मिस्टर फ्लीटके शिलालेख नं० ५ में मनुका ठहराया गया है। आम-तौरपर यह व्यासका माना जाता है।

भुज्यमानमहाविभव. आदिकालराजवृत्तानुसारी धर्ममहाराज ※ कद-म्बाना श्रीविजयशिवमृगेशवर्म्मा कालवङ्गग्राम त्रिधा विभज्य दत्तवान् अत्र पूर्व्वमर्हच्छालापरमपुष्कलस्थाननिवासिभ्य भगवदर्हन्महाजिनेन्द्र-देवताभ्य एकोभाग. द्वितीयोर्हत्प्रोक्तसद्धर्म्मकरणपरस्यश्वेतपटमहाश्रमण-सघोपभोगाय तृतीयो निर्ग्रन्थमहाश्रमणसघोपभोगायेति अत्र देवभाग धान्यदेवपूजावलिचरुदेवकम्मकरभग्नक्रियाप्रवर्त्तनाद्यर्थोपभोगाय एतदेवं न्यायलब्ध देवभोगसमयेन योभिरक्षति सतत्फलभाग्भवति यो विनाश-येत्स पचमहापातकसयुक्तो भवति उक्तञ्च वहुभिर्वसुधाभुक्ता राजभिस्स-गरादिभि यस्य यस्य यदा भूमिस्तस्य तस्य तदाफल नरवरसेनापतिना लिखिता

( ३ )

विजयत्रिपर्व्वते स्वामिमहासेनमातृगणानुद्ध्याताभिषिक्तस्य मान-व्यसगोत्रस्य प्रतिकृतस्वाध्यायचर्च्या * पारगस्य आदिकालराजर्षिविम्बा-नां आश्रितजनाम्बानां कदम्बानां धर्ममहाराजस्य अश्वमेधयाजिन समरार्जितविपुलैश्वर्य्यस्य सामन्तराजविशेषरत्नसुनागजिनाक्म्पदायानु-भूतस्य ( ? ) शरदमलनभस्युदितशशिसदृशैकातपत्रस्य धर्ममहाराजस्य श्रीकृष्णवर्म्मणः प्रियतनयो देववर्म्मयुवराज स्वपुण्यफलाभिकाङ्क्षया त्रिलोकभूतहितदेशिन धर्मप्रवर्त्तनस्य अर्हत' भगवत चैत्यालयस्य भग्न-सस्काराञ्चर्चनमहिमार्थं यापनीयसंघे भ्यः सिद्धकेदारे राजमानेन द्वादश निवर्त्तनानि क्षेत्र दत्तवान् योस्य अपहर्त्ता स पंचमहापातकसयुक्तो भवति योस्याभिरक्षिता † ( ? ) स पुण्यफलमश्नुते उक्त च वहुभिर्वसुधा भुक्ता

※ यह वात एक वार सर्वदाके लिये वतला देनेकी है कि इन प्रतिलिपियोमे विसर्ग उस चिह्नके स्थानमें लिखा गया है जो कण्ठ्यवर्णों [gutturals] से पहले विसर्गकी जगह प्रयुक्त हुआ है।

* मूलमें ऐसा ही है। शुद्ध पाठ 'चर्चा' होना चाहिये।

‡ यह अक्षर 'स' मूलमें नहीं है; जो नि सन्देह खोदनेसे रह गया है।

† मूलमें यह 'रक्षिता' सा मालूम होता है।

राजभिस्सगरादिभिः यस्य यस्य यदाभूमिस्तस्य तस्य तथा (?) फलं अद्भिर्द्दत्त त्रिभिर्युक्त सद्भिश्च परिपालित एतानि न निवर्त्तन्ते पूर्वराज-कृतानि च स्व दातु सुमहच्छक्य दु (?) ख (म) न्यार्त्थपालन दान वा पालन वेति दानाच्छ्रेयोनुपालन स्वदत्तां परदत्ता वा यो हरेत वसुन्धरां षष्ठिवर्षसहस्राणि नरके पच्यते तु स श्रीकृष्णनृपपुत्रेणकदम्बकुलकेतुना रणप्रियेण देवेन दत्ता भू (?) मिस्त्रिपर्व्वते दयामृतसुखास्वादपूतपुण्य-गुणेप्सुना देववर्म्मैकवीरेण दत्ता जैनाय भूरिय जयत्यर्हंस्त्रिलोकेशः सर्व्वभूतहितकर. रागाद्यरिहरोनन्तोनन्तज्ञानदृगीश्वर

इन तीनो दानपत्रोपरसे निम्नलिखित ऐतिहासिक व्यक्तियोका पता चलता है —

१ स्वामिमहासेन—गुरु। २. हारिती—मुख्य और प्रसिद्ध स्त्री। ३. शान्तिवर्मा—राजा। ४ मृगेश्वरवर्मा—राजा। ५ विजयशिवमृगेशवर्मा—महाराजा। ६ कृष्णवर्मा—महाराजा। ७ देववर्मा—युवराज। ८ दामकीर्ति—भोजक। ९. नरवर—सेनापति।

इन व्यक्तियोके सम्बन्धमे यदि किसी विद्वान् भाईको दूसरे पत्रो, शिलालेखो अथवा ग्रन्थप्रशस्तियो आदि परसे, कुछ विशेष हाल मालूम हो तो वे कृपाकर उससे सूचित करनेका कष्ट उठावें, जिससे एक क्रमबद्ध जैन इतिहास तय्यार करनेमें कुछ सहायता मिले।



## ३२

# आर्य और म्लेच्छ

श्रीगृद्धपिच्छाचार्य उमास्वातिने, अपने तत्त्वार्थाधिगमसूत्र ग्रन्थमें, सब मनुष्योंको दो भागोंमें बाँटा है—एक 'आर्य' और दूसरा 'म्लेच्छ', जैसा कि उनके निम्न दो सूत्रोंसे प्रकट है —

"प्राङ् मानुषोत्तरान्मनुष्याः ।" "आर्या म्लेच्छाश्च* । अ० ३ ॥

परन्तु 'आर्य' किसे कहते हैं और 'म्लेच्छ' किसे ?—दोनोंका पृथक् पृथक् क्या लक्षण है ? ऐसा कुछ भी नहीं बतलाया । मूलसूत्र इस विषयमें मौन है। हाँ, श्वेताम्बरोंके यहाँ तत्त्वार्थसूत्र पर एक भाष्य है, जिसे स्वोपज्ञभाष्य कहा जाता है—अर्थात् स्वयं उमास्वातिकृत बतलाया जाता है। यद्यपि उस भाष्यका स्वोपज्ञभाष्य होना अभी बहुत कुछ विवादापन्न है, फिर भी यदि थोड़ी देरके लिए—विषयको आगे सरकानेके वास्ते—यह मान लिया जाय कि वह उमास्वाति-कृत ही है, तब देखना चाहिये कि उसमें भी 'आर्य' और 'म्लेच्छ' का कोई स्पष्ट लक्षण दिया है या कि नहीं। देखनेसे मालूम होता है कि दोनोंकी पूरी और ठीक पहचान बतलानेवाला वैसा कोई लक्षण उसमें भी नहीं है, मात्र भेदपरक कुछ स्वरूप जरूर दिया हुआ है और वह सब इस प्रकार है:—

"द्विविधा मनुष्या भवन्ति । आर्या म्लिशश्च । तत्रार्या षड्विधाः क्षेत्रार्याः जात्यार्याः कुलार्याः शिल्पार्याः कर्मार्याः भाषार्या इति । तत्र क्षेत्रार्या

* श्वेताम्बरोंके यहाँ 'म्लेच्छाश्च' के स्थानपर 'म्लिशश्च' पाठ भी उपलब्ध होता है, जिससे कोई अर्थ भेद नहीं होता।

पञ्चदशसु कर्मभूमिषु जाताः । तद्यथा । भरतेऽर्धषड्विंशतिषु जनपदेषु जाता शेषेषु च चक्रवर्तिविजयेषु । जात्यार्या इक्ष्वाकवो विदेहा हरयोऽम्बष्ठा ज्ञाता कुरवो वुबुनाला उग्रा भोगा राजन्या इत्येवमादयः । कुलार्या कुलकराश्चक्रवर्तिनो बलदेवा वासुदेवा ये चान्ये आतृतीयादापञ्चमादासप्तमाद्वा कुलकरेभ्यो वा विशुद्धान्वयप्रकृतय । कर्मार्या यजनयाजनाध्ययनाध्यापनप्रयोगकृषिलिपि-वाणिज्ययोनिपोषणवृत्तय । शिल्पार्यास्तन्तुवायकुलालनापिततुन्नवायदेवटादयोऽल्पसावद्या अगर्हिताजीवा । भाषार्या नाम ये शिष्टभाषानियतवर्णं लोक-रूढस्पष्टशब्द पञ्चविधानामप्यार्याणा सव्यवहार भाषन्ते ।

अतो विपरीता म्लिश. । तद्यथा । हिमवतश्चतसृषु विदिक्षु त्रीणि-योजनशतानि लवणसमुद्रमवगाह्य चतसृणा मनुष्यविजातीना चत्वारोऽन्तरद्वीपा भवन्ति त्रियोजनशतविष्कम्भायामा । तद्यथा । एकोरुकाणामाभाषकाणा लाङ्गूलिकाना वैषाणिकानामिति । चत्वारियोजनशतान्यव गाह्य चतुर्योजनशतायामविष्कम्भा एवान्तरद्वीपा । तद्यथा । हयकर्णाना गजकर्णाना गोकर्णाना शष्कुलीकर्णानामिति । पञ्चशतान्यवगाह्य पञ्चयोजनशतायामविष्कम्भा एवान्तरद्वीपा । तद्यथा । गजमुखाना व्याघ्रमुखानामादर्शमुखाना गोमुखानामिति । षड्योजनशतान्यवगाह्य तावदायामविष्कम्भा एवान्तरद्वीपा । तद्यथा । अश्वमुखाना हस्तिमुखाना सिंहमुखानां व्याघ्रमुखानामिति । सप्तयोजनशतान्यवगाह्य तावदायामविष्कम्भा एवान्तरद्वीपा । तद्यथा । अश्वकर्णसिंहकर्णहस्तिकर्णकर्णप्रावरणनामानः । अष्टौ योजनशतान्यवगाह्याष्टयोजनशतायामविष्कम्भा एवान्तरद्वीपा. । तद्यथा । उल्कामुखविद्युज्जिह्वमेषमुखविद्युद्दन्तनामान ॥ नवयोजनशतान्यवगाह्य नवयोजनशतायामविष्कम्भा एवान्तरद्वीपा भव-

न्ति । तद्यथा । घनदन्तगूढदन्तविशिष्टदन्तशुद्धदन्तनामान ॥ एकोरुकाणामेकोरुकद्वीप: । एव शेपाणामपि स्वनामभिस्तुल्यनामानो वेदितव्या' ॥ शिखरिणोऽप्येवमेवेत्येव पट्पञ्चाशदिति ॥''

इस भाष्यमे मनुष्योके आर्य और म्लेच्छ ऐसे दो भेद करके आर्योंके क्षेत्रादिकी दृष्टिसे छह भेद किए हैं—अर्थात् पद्रह कर्मभूमियो ( ५ भरत, ५ ऐरावत और ५ विदेहक्षेत्रो ) में उत्पन्न होनेवालोको 'क्षेत्रार्य', इक्ष्वाकु, विदेह, हरि, अम्बष्ट, ज्ञात, कुरु, बु वुनाल, उग्र, भोग, राजन्य इत्यादि वशवालो को 'जात्यार्य', कुलकर-चक्रवर्ति-वलदेव-वासुदेवोको तथा तीसरे पाचवें अथवा सातवे कुलकरसे प्रारम्भ करके कुलकरोसे उत्पन्न होनेवाले दूसरे भी विशुद्धान्वय-प्रकृतिवालोको 'कुलार्य', यजन, याजन, अध्ययन, अध्यापन, प्रयोग, कृपि, लिपि, वाणिज्य और योनिपोपणमे आजीविका करनेवालोको 'कर्मार्य', अल्पसावद्यकर्म तथा अनिन्दित आजीविका करने वाले बुनकरो, कुम्हारो, नाइयो, दर्जियो और देवटो ( artisans=वढई आदि दूसरे कारीगरो ) को 'शिल्पकर्मार्य'; और शिष्ट पुरुपोकी भापाओके नियतवर्णोंका, लोकरूढ स्पष्ट शब्दोका तथा उक्त क्षेत्रार्यादि पच प्रकारके आर्योंके सव्यवहारका भले प्रकार उच्चारण-भापण करनेवालोको 'भापार्य' वतलाया है । साथ ही, क्षेत्रार्यका कुछ स्पष्टीकरण करते हुए उदाहरणरूपसे यह भी वतलाया है कि भरतक्षेत्रोके साढे पच्चीस साढे पच्चीस जनपदोमें और शेप जनपदोमेंसे उन जनपदोमें जहाँ तक चक्रवर्तीकी विजय पहुँचती है, उत्पन्न होनेवालोको 'क्षेत्रार्य' समझना चाहिए । और इससे यह कथन ऐरावत तथा विदेहक्षेत्रोंके साथ भी लागू होता है—१५ कर्मभूमियोमें उनका भी ग्रहण है, उनके भी २५॥, २५॥ आर्यजनपदो और शेप म्लेच्छक्षेत्रोके उन जनपदोमें उत्पन्न होनेवालोको 'क्षेत्रार्य' समझना चाहिए, जहाँ तक चक्रवर्तीकी विजय पहुँचती है ।

इस तरह आर्योंका स्वरूप देकर, इससे विपरीत लक्षणवाले सब मनुष्योको 'म्लेच्छ' वतलाया है और उदाहरणमें अन्तरद्वीपज मनुष्योका कुछ विस्तारके साथ उल्लेख किया है । इससे स्पष्ट है कि जो लोग उन दूरवर्ती कुछ बचे-खुचे प्रदेशोंमें रहते है जहाँ चक्रवर्तीकी विजय नही पहुँच पाती, अथवा चक्रवर्ती-

की सेना विजयके लिए नही जाती है तथा जिनमें जात्यार्य, कुलार्य, कर्मार्य, शिल्पर्यऔर भाषार्यके भी कोई लक्षण नही हैं वे ही सब 'म्लेच्छ' हैं।

भाष्यविनिर्दिष्ट इस लक्षणसे, यद्यपि, आजकलकी जानी हुई पृथ्वीके सभी मनुष्य क्षेत्रादि किसी-न-किसी दृष्टिसे 'आर्य' ही ठहरते हैं—शक-यवनादि भी म्लेच्छ नही रहते—परन्तु साथ ही भोगभूमिया—हैमवत आदि अकर्मभूमिक्षेत्रो-में उत्पन्न होनेवाले—मनुष्य 'म्लेच्छ' हो जाते हैं, क्योकि उनमें उक्त छह प्रकारके आर्योका कोई लक्षण घटित नही होता। इसीसे श्वे० विद्वान् प० सुख-लालजीने भी, तत्त्वार्थसूत्रकी अपनी गुजराती टीकामे, म्लेच्छके उक्त लक्षण पर निम्न फुटनोट देते हुए उन्हे 'म्लेच्छ' ही लिखा है—

"आ व्याख्या प्रमाणे हैमवत आदि त्रीश भोगभूमिओमा अर्थात् अकर्म भूमिओमा रहेनारा म्लेच्छो ज छे।"

पण्णवणा (प्रज्ञापना) आदि श्वेताम्बरीय आगम-सिद्धान्त-ग्रन्थोमे मनुष्यके सम्मूर्च्छिम और गर्भव्युत्क्रान्तिक ऐसे दो भेद करके गर्भव्युत्क्रान्तिकके तीन भेद किये हैं—कर्मभूमक, अकर्मभूमक, अन्तरद्वीपज और इस तरह मनुष्योके मुख्य चार भेद बतलाए हैं *। इन चारो भेदोका समावेश आर्य और म्लेच्छ नामके उक्त दोनो भेदोमें होना चाहिये था, क्योकि सब मनुष्योको इन दो भेदो-में बाटा गया है। परन्तु उक्त स्वरूपकथनपरसे सम्मूर्च्छिम मनुष्योको—जो कि अगुलके असख्यातवे भाग अवगाहनाके धारक, असज्ञी, अपर्याप्तक और अन्त-मुहूर्तकी आयुवाले होते हैं—न तो 'आर्य' ही कह सकते हैं और न म्लेच्छ ही, क्योकि क्षेत्रकी दृष्टिसे यदि वे आर्य क्षेत्रवर्ति-मनुष्योके मल-मूत्रादिक अशुचित स्थानोमें उत्पन्न होते हैं तो म्लेच्छक्षेत्रवर्ति-मनुष्योके मल-मूत्रादिकमें भी उत्पन्न होते हैं और इसी तरह अकर्मभूमक तथा अन्तरद्वीपज मनुष्योके मल-मूत्रादिकमें भी वे उत्पन्न होते हैं ‡।

* मणुस्सा दुविहा पण्णत्ता त जहा—समुच्छिममणुस्सा य। गब्भवक्कतियमणुस्सा तिविहा पण्णत्ता, त जहा—कम्मभूमगा, अकम्मभूमगा, अन्तरदीवगा। —प्रज्ञापना सूत्र ३६, जीवाभिगमेऽपि

‡ देखो, प्रज्ञापना सूत्र न० ३६ का वह अश जो "गब्भवक्कतियमणुस्सा य" के बाद "से किं समुच्छिम-मणुस्सा।" से प्रारम्भ होता है।

इसके सिवाय, उक्तस्वरूप-कथन-द्वारा यद्यपि अकर्मभूमक (भोगभूमिया) मनुष्योको म्लेच्छोमे शामिलकर दिया गया है, जिससे भोगभूमियोकी सन्तान कुलकरादिक भी म्लेच्छ ठहरते हैं, और कुलार्य तथा जात्यार्यको कोई ठीक व्यवस्था नही रहती। परन्तु श्वे० आगम ग्रन्थ (जीवाभिगम तथा प्रज्ञापना-जैसे ग्रन्थ) उन्हे म्लेच्छ नही बतलाते—अन्तर्द्वीपजो तकको उनमें म्लेच्छ नहीं लिखा, बल्कि आर्य और म्लेच्छ ये दो भेद कर्मभूमिज मनुष्योके ही किये है—सब मनुष्योके नही, जैसा कि प्रज्ञापना-सूत्र न० ३७ के निम्न अशमे प्रकट है—

"से किं कम्मभूमगा ? कम्मभूगा पण्णरसविहा पण्णत्ता, त जहा—पचहिं भरहेहिं पचहिं एरावएहिं पचहि महाविदेहेहिं; ते समासओ दुविहा पण्णत्ता, त जहा—आयरिया य मिलिक्खू य *।"

ऐसी हालतमें उक्त भाष्य कितना अपर्याप्त, कितना अधूरा, कितना विपरीत और कितना सिद्धान्तागमके विरुद्ध है उसे बतलानेकी जरूरत नही—सहृदय विज्ञ पाठक स्वय समझ सकते है। उसकी ऐसी मोटी मोटी त्रुटिया ही उसे स्वोपज्ञभाष्य माननेसे इनकार कराती है और स्वोपज्ञभाष्य माननेवालोकी ऐसी उक्तियो पर विश्वास नही होने देती कि 'वाचकमुख्य उमास्वातिके लिए सूत्रका उल्लघन करके कथन करना असम्भव है†।' अस्तु।

अब प्रज्ञापनसूत्रको लीजिए, जिसमें कर्मभूमिज मनुष्योके ही आर्य और म्लेच्छ ऐसे दो भेद किए है। इसमें भी आर्य तथा म्लेच्छका कोई विशद एव व्यावर्तक लक्षण नही दिया। आर्योके तो ऋद्धिप्राप्त अनृद्धिप्राप्त ऐसे दो मूलभेद करके ऋद्धिप्राप्तोके छह भेद किये हैं—अरहत, चक्रवर्ती, बलदेव, वासुदेव, चारण, विद्याधर। और अनृद्धिप्राप्त आर्यो के नव भेद बतलाए हैं, जिनमें छह भेद तो क्षेत्रार्य आदि वे ही हैं जो उक्त तत्त्वार्थाधिगमभाष्यमें दिए हैं, शेष तीन भेद ज्ञानार्य, दर्शनार्य और चारित्रार्य है, जिनके कुछ भेद-प्रभेदोका भी कथन किया है। साथ ही,

---

* जीवाभिगममें भी यही पाठ प्राय. ज्यो का त्यो पाया जाता है—'मिलिक्खू' की जगह 'मिलेच्छा' जैसा पाठभेद दिया है।

† "नापि वाचकमुख्या. सूत्रोल्लघनेनाभिदधत्यसभाव्य-मानत्वात्।"
—सिद्धसेनगणिटीका, पृ० २६७

म्लेच्छ-विषयक प्रश्न ( से किं त मिलिक्खू ? ) का उत्तर देते हुए इतना ही लिखा है—

"मिलक्खू अरणेगविहा पराणत्ता, त जहा—सगा जवरणा चिलाया सवर-बब्बर-मुरुडोड-भडग-रिणएणग-पक्करिणया कुलक्ख-गोंड-सिंहल-पारसगोधा कोंच-अम्बड-इदमिल-चिल्लल-पुलिंद-हारोस-दोववोक्काण-गन्धा हारवा पहिलय-अज्झलरोम-पासपउसा मलया य वधुया य सूयलि-कोंकरण-गमेय-पल्हव-मालव-मग्गर आभासिआ करणवीर-ल्हसिय-खसा खासिय रोदूर-मोंढ डोंबिल गलओस पाओस कक्केय अक्खाग हरण-रोमग-हुरणरोमग भरुमरुय चिलाय वियवासी य एवमाइ, खेत्तमिलिक्खू।'

इसमें 'म्लेच्छ अनेक प्रकारके है' ऐसा लिख कर शक, यवन, ( यूनान ) किरात, शबर, बर्बर, मुरुण्ड, ओड ( उडीसा ), भटक, रिणण्णग, पक्करिणय, कुलक्ष, गोड, सिंहल ( लका ), फारस, (ईरान), गोध, कोच आदि देश-विशेष-निवासियोको 'म्लेच्छ' बतलाया है। टीकाकार मलयगिरि सूरिने भी इनका कोई विशेष परिचय नही दिया—सिर्फ इतना ही लिख दिया है कि म्लेच्छोकी यह अनेक प्रकारता शक-यवन-चिलात-शबर-बर्बरादि देशभेदके कारण है। शकदेश निवासियोको 'शक' यवनदेश-निवासियोको 'यवन' समझना, इसी तरह सर्वत्र लगालेना और इन देशोका परिचय लोकसे—लोकशास्त्रोके आधार पर प्राप्त करना ※।

इन देशोमें कितने ही तो हिन्दुस्तानके भीतरके प्रदेश हैं, कुछ हिमालय आदिके पहाडी मुकाम है और कुछ सरहद्दी इलाके हैं। इन देशोके सभी निवासियोको म्लेच्छ कहना म्लेच्छत्वका कोई ठीक परिचायक नही है, क्योकि इन देशोमें आर्य लोग भी बसते हैं—अर्थात् ऐसे जन भी निवास करते हैं जो क्षेत्र, जाति तथा कुलकी दृष्टिको छोड देने पर भी कर्मकी दृष्टिसे, शिल्पकी

※ 'तच्चानेकविधत्व शक-यवन-चिलात-शवर-बर्बरादिदेशभेदात्, तथा चाह—त जहा सगा, इत्यादि, शकदेशनिवासिन शका, यवनदेशनिवासिनो यवनाः एव, नवरममी नानादेशा लोकतो विज्ञेया।"

दृष्टिसे, भाषाकी दृष्टिसे आर्य हैं तथा मतिज्ञान-श्रुतज्ञानकी दृष्टिसे और सराग-दर्शनकी दृष्टिसे भी आर्य हैं, उदाहरणके लिये मालवा, उडीसा, लका और कोकण आदि प्रदेशोको ले सकते हैं जहां उक्त दृष्टियोको लिये हुए अगणित आर्य बसते हैं।

हो सकता है कि किसी समय किसी दृष्टिविशेपके कारण इन देशोंके निवासियोको म्लेच्छ कहा गया हो, परन्तु ऐसी दृष्टि सदा स्थिर रहनेवाली नही होती। आज तो फिजी जैसे टापुओंके निवासी भी, जो बिल्कुल जगली तथा असभ्य थे और मनुष्यो तक को मारकर खा जाते थे, आर्य पुरुषोंके ससर्ग एव सत्प्रयत्नके द्वारा अच्छे सभ्य, शिक्षित तथा कर्मादिक दृष्टिसे आर्य बन गये हैं, वहा कितने ही स्कूल तथा विद्यालय जारी हो गये हैं और खेती दस्तकारी तथा व्यापारादिके कार्य होने लगे हैं। और इसलिये यह नही कहा जा सकता है कि फिजी देशके निवासी म्लेच्छ होते हैं। इसी तरह दूसरे देशके निवासियोको भी जिन की अवस्था आज बदल गई है म्लेच्छ नही कहा जा सकता। जो म्लेच्छ हजारो वर्षोंसे आर्योंके सम्पर्कमे आ रहे हो और आर्योंके कर्म कर रहे हो उन्हे म्लेच्छ कहना तो आर्योंके उक्त लक्षण अथवा स्वरूपको सदोष बतलाना है। अत. वर्तमानमे उक्त देशनिवासियो तथा उन्ही जैसे दूसरे देशनिवासियोको भी, जिनका उल्लेख 'एवमाइ' शब्दोके भीतर सनिहित है, म्लेच्छ कहना समुचित प्रतीत नही होता और न वह म्लेच्छत्वका कोई पूरा परिचायक अथवा लक्षण ही हो सकता है।

श्रीमलयगिरिसूरिने उक्त प्रज्ञापनासूत्रकी टीकामें लिखा है—

"म्लेच्छा अव्यक्तभाषासमाचारा,"

"शिष्टासम्मतसकलव्यवहारा म्लेच्छा.।"

अर्थात्—म्लेच्छ वे हैं जो अव्यक्त भाषा बोलते हैं—ऐसी अस्पष्ट भाषा बोलते हैं जो अपनी समझमें न आवे। अथवा शिष्ट (सभ्य) पुरुष जिन भाषादिकके व्यवहारोको नही मानते उनका व्यवहार करनेवाले सब म्लेच्छ हैं।

ये लक्षण भी ठीक मालूम नही होते, क्योकि प्रथम तो जो भाषा आर्योंके लिये अव्यक्त हो वही उक्त भाषाभाषी अनार्योंके लिए व्यक्त होती है तथा

आर्योंके लिए जो भाषा व्यक्त हो वह अनार्यों के लिए अव्यक्त होती है और इस तरह अनार्य लोग परस्परमें अव्यक्त भाषा न बोलनेके कारण आर्य हो जावेंगे तथा आर्य लोग ऐसी भाषा बोलनेके कारण जो अनार्योंके लिए अव्यक्त है—उनकी समझमें नही आती—म्लेच्छ ठहरेंगे। दूसरे, परस्परके सहवास और अभ्यासके द्वारा जब एक वर्ग दूसरे वर्गकी भाषासे परिचित हो जावेगा तो इतने परसे ही जो लोग पहले म्लेच्छ समझे जाते थे वे म्लेच्छ नही रहेगे—शक-यवनादिक भी म्लेच्छत्वकी कोटिसे निकल जाएँगे, आर्य हो जावेंगे। इसके सिवाय, ऐसे भी कुछ देश है जहाँके आर्योंकी बोली-भाषा दूसरे देशके आर्य लोग नही समझते है, जैसे कन्नड-तामील-तेलगु भाषाओको इधर यू० पी० तथा पजाबके लोग नही समझते। अत इधरकी दृष्टिसे कन्नड-तामील-तेलगु भाषाओंके बोलनेवालो तथा उन भाषाओंमें जैन ग्रथोकी रचना करनेवालोको भी म्लेच्छ कहना पडेगा और यो परस्परमें बहुत ही व्याघात उपस्थित होगा—न म्लेच्छत्वका ही कोई ठीक निर्णय एव व्यवहार बन सकेगा और न आर्यत्वका ही।

रही शिष्ट-सम्मत-भाषादिकके व्यवहारोकी बात, जब केवली भगवान्की वाणीको अठारह महाभाषाओ तथा सातसौ लघुभाषाओंमें अनुवादित किया जाता है तब ये प्रचलित सब भाषाएँ तो शिष्ट-सम्मत-भाषाएँ ही समझी जायेंगी, जिनमें अरबी, फार्सी, लेटिन, जर्मनी, अग्रेजी, फ्रांसीसी, चीनी और जापानी आदि सभी प्रधान प्रधान विदेशी भाषाओका समावेश हो जाता है। इनसे भिन्न तथा बाहर दूसरी और कौनसी भाषा रह जाती है जिसे म्लेच्छोकी भाषा कहा जाय ? बाकी दूसरे शिष्ट-सम्मत-व्यवहारोकी बात भी ऐसी ही है—कुछ व्यवहार ऐसे है जिन्हे हिन्दुस्तानी असभ्य समझते हैं और कुछ व्यवहार ऐसे हैं जिन्हे विदेशी लोग असभ्य बतलाते है और उनके कारण हिन्दुस्तानियोको 'असभ्य'—अशिष्ट एव Uncivilized समझते हैं। साथ ही, कुछ व्यवहार हिन्दुस्तानियोके ऐसे भी हैं जो दूसरे हिन्दुस्तानियोकी दृष्टिमें असभ्य है और इसी तरह कुछ विदेशियोके व्यवहार दूसरे विदेशियोकी दृष्टिमें भी असभ्य हैं। इस तरह शिष्टपुरुषो तथा शिष्टसम्मत व्यवहारोकी बात विवादापन्न होनेके कारण इतना कह देने मात्रसे ही आर्य और म्लेच्छकी कोई

व्यावृत्ति नही होती—ठीक पहचान नही बनती। और इसलिये उक्त सब लक्षण सदोष जान पडते हैं।

अब दिगम्बर ग्रन्थोंको भी लीजिए। तत्त्वार्थसूत्रपर दिगम्बरोंकी सबसे प्रधान टीकाएं सर्वार्थसिद्धि, राजवार्तिक तथा श्लोकवार्तिक हैं। इनमेसे किसीमें भी म्लेच्छका कोई लक्षण नही दिया—मात्र म्लेच्छोंके अन्तरद्वीपज और कर्मभूमिज ऐसे दो भेद बतलाकर अन्तरद्वीपजोका कुछ पता बतलाया है और कर्मभूमिज म्लेच्छोके विषयमें इतना ही लिख दिया है कि 'कर्मभूमिजा शकयवनशबरपुलिन्दादय' (सर्वा०, राज०)—अर्थात् शक, यवन, शबर और पुलिन्दादिक लोगोको कर्मभूमिजम्लेच्छ समझना चाहिए। श्लोकवार्तिकमें थोडासा विशेष किया है—अर्थात् यवनादिकको म्लेच्छ बतलानेके अतिरिक्त उन लोगोको भी म्लेच्छ बतला दिया है जो यवनादिकके आचारका पालन करते हो। यथा—

कर्मभूमिभवा म्लेच्छा प्रसिद्धा यवनादय।
स्युः परे च तदाचारपालनाद्बहुधा जना ॥

परन्तु यह नही बतलाया कि यवनादिकका वह कौनसा आचार-व्यवहार है जिसे लक्ष्य करके ही किसी समय उन्हे 'म्लेच्छ' नाम दिया गया है, जिससे यह पता चल सकता कि वह आचार इस समय भी उनमें अवशिष्ट है या कि नहीं और दूसरे आर्य कहलानेवाले मनुष्योमें तो वह नही पाया जाता। हाँ,इससे इतना आभास जरूर मिलता है कि जिन कर्मभूमिजोको म्लेच्छ नाम दिया गया है वह उनके किसी आचारभेदके कारण ही दिया गया है—देशभेदके कारण नही। ऐसी हालतमें उस आचार-विशेषका स्पष्टीकरण होना और भी ज्यादा जरूरी था, तभी आर्य-म्लेच्छकी कुछ व्यावृत्ति अथवा ठीक पहचान बन सकती थी। परन्तु ऐसा नही किया गया, और इसलिए आर्य-म्लेच्छकी समस्या ज्यो की त्यो खडी रहती है—यह मालूम नही होता कि निश्चितरूपसे किसे 'आर्य' कहा जावे और किसे 'म्लेच्छ'।

श्लोकवार्तिकमें श्रीविद्यानन्दाचार्यने इतना और भी लिखा है—

"उच्चैर्गोत्रोदयादेरार्याः, नीचैर्गोत्रोदयादेश्च म्लेच्छाः।"

अर्थात्—उच्चगोत्रके उदयादिक कारणसे आर्य होते हैं और जो नीचगोत्रके उदय आदिको लिये हुए होते हैं उन्हे म्लेच्छ समझना चाहिये।

यह परिभाषा भी आर्य म्लेच्छकी कोई व्यावर्तक नही है, क्योकि उच्च-नीचगोत्रका उदय तो अतिसूक्ष्म है—वह छद्मस्थोके ज्ञानगोचर नही, उसके आधारपर कोई व्यवहार चल नही सकता—और 'आदि' शब्दका कोई वाच्य बतलाया नही गया, जिससे दूसरे व्यावर्तक कारणोका कुछ बोध हो सकता।

शेष रही आर्योंकी बात, आर्यमात्रका कोई खास व्यावर्तक लक्षण भी इन ग्रन्थोंमें नही हैं—आर्योंके ऋद्धिप्राप्त अनृद्धिप्राप्त ऐसे दो भेद करके ऋद्धिप्राप्तोके सात तथा आठ और अनृद्धिप्राप्तोके क्षेत्रार्य, जात्यार्य, कर्मार्य, चारित्रार्य, दर्शनार्य ऐसे पाँच भेद किये गये हैं। राजवार्तिकमें इन भेदोका कुछ विस्तारके साथ वर्णन जरूर दिया है, परन्तु क्षेत्रार्य तथा जात्यार्यके विषयको बहुत कुछ गोल-मोल कर दिया है—"क्षेत्रार्या काशीकौशलादिषु जाता। इक्ष्वाकुजाति-भोजादिकुलेषु जाता जात्यार्या" इतना ही लिखकर छोड दिया है। और कर्मार्यके सावद्यकर्मार्य अल्पसावद्यकर्मार्य, असावद्यकर्मार्य ऐसे तीन भेद करके उनका जो स्वरूप दिया है उससे दोनोकी पहचानमें उस प्रकारकी वह सब गडबड प्राय ज्योकी त्यो उपस्थित हो जाती है, जो उक्त भाष्य तथा प्रज्ञापना-सूत्रके कथनपरसे उत्पन्न होती है। जब असि, मषि, कृषि, विद्या, शिल्प और वाणिक्कर्मसे आजीविका करनेवाले, श्रावकका कोई व्रत धारण करनेवाले और मुनि होनेवाले (म्लेच्छ भी मुनि हो सकते हैं *) सभी 'आर्य' होते हैं तब शक-यवनादिकको म्लेच्छ कहने पर काफी आपत्ति खडी होजाती है और आर्य-म्लेच्छकी ठीक व्यावृत्ति होने नही पाती।

हाँ, सर्वार्थसिद्धि तथा राजवार्तिकमें 'गुणैर्गुणवद्भिर्वा अर्यन्त इत्यार्याः' ऐसी आर्यकी निरुक्ति और दी है और राजवार्तिकमें अर्यन्ते' का अर्थ 'सेव्यन्ते' भी दिया है। यद्यपि यह आर्य शब्दकी निरुक्ति है—लक्षण नही। फिर भी इसके द्वारा इतना प्रकट किया गया है कि जो गुणोके द्वारा तथा गुणियोंके

* देखो, जयधवलाका वह प्रमाण जो 'भगवान् महावीर और उनका समय' शीर्षक निबन्धके पृष्ठ २२ परके फुटनोटमें दिया गया है।

द्वारा सेवा किए जाएँ, प्राप्त हो वा अपनाए जायें वे सब 'आर्य' हैं। और इस तरह गुणीजन तथा गुणीजन जिन्हे अपनालें वे अगुणी भी सब आर्य ठहरते हैं। शक-यवनादिकोंमें भी काफी गुणीजन होते हैं—बडे-बडे विद्वान्, राजा तथा राजसत्ता चलानेवाले मन्त्री आदिक भी होते हैं—वे सब आर्य ठहरेंगे। और जिन गुणहीनो तथा अनक्षर म्लेच्छोको आदिपुराणके निम्न वाक्यनुसार कुल-शुद्धि आदिके द्वारा आर्य लोग अपनालेगे, वे भी आर्य होजावेंगे—

स्वदेशेऽनक्षरम्लेच्छान प्रजाबाधाविधायिन.।
कुलशुद्धिप्रदानाद्यैः स्वसात्कुर्यादुपक्रमैः ॥

इससे आर्य-म्लेच्छकी समस्या सुलझनेके बजाय और भी ज्यादा उलझ जाती है। अत: विद्वानोसे निवेदन है कि वे इस समस्याको हल करनेका पूरा प्रयत्न करें—इस बातको खोज निकालें कि वास्तवमें 'आर्य' किसे कहते हैं और 'म्लेच्छ' किसे? दोनोका व्यावर्तक लक्षण जैनसाहित्यपरसे क्या ठीक बैठता है? जिससे सब गडबड मिटकर सहज ही सबको आर्य और म्लेच्छका परिज्ञान हो सके।



# समन्तभद्रका समय-निर्णय

दिगम्बर जैनसमाजमें स्वामी समन्तभद्रका समय आम तौरपर विक्रमकी दूसरी शताब्दी माना जाता है। एक 'पट्टावली' † में शक स० ६० (वि० स० १९५) का जो उनके विषयमें उल्लेख है वह किसी घटना-विशेषकी दृष्टिको लिये हुए जान पडता है। उनका जीवन-काल अधिकाशमें उससे पहले तथा कुछ बादको भी रहा हो सकता है। श्वेताम्बर जैनसमाजने भी समन्तभद्रको अपनाया है और अपनी पट्टावलियोंमे उन्हे 'सामन्तभद्र' नामसे उल्लेखित करते हुए उनके समयका पट्टाचार्य-रूपमे प्रारम्भ वीरनिर्वाण-सवत् ६४३ (वि० स० १७३) मे हुआ बतलाया है। साथ ही, यह भी उल्लेखित किया है कि उनके पट्टशिष्यने वीरनि० स० ६९५ (वि० स० २२५) ‡ में एक प्रतिष्ठा कराई है, जिससे उनके समयकी उत्तरावधि विक्रमकी तीसरी शताब्दीके प्रथमचरण तक पहुँच जाती है ※। इससे समय-सम्बन्धी दोनो सम्प्रदायोका कथन मिल जाता है और प्राय एक ही ठहरता है।

उक्त जैन पट्टावली-मान्य शक स० ६० (ई० स० १३८) वाले समय-को डाक्टर आर० जी० भाण्डारकरने अपनी 'अर्ली हिस्टरी आफ डेक्कन'में, मिस्टर लेविस राइसने अपनी 'इस्क्रिप्शस ऐट् श्रवणबेलगोल' नामक पुस्तककी प्रस्तावना तथा 'कर्णाटक-शब्दानुशासन'की भूमिकामें, मेसर्स आर० एण्ड एस० जी० नरसिंहाचार्यने अपने 'कर्नाटक कविचरिते' ग्रथमें और मिस्टर एडवर्ड पी०

---

† यह पट्टावली हस्तलिखित सस्कृत ग्रथोके अनुसन्धान-विषयक डा० भाण्डारकरकी सन् १८८३-८४ की अग्रेजी रिपोर्टके पृष्ठ ३२० पर प्रकाशित हुई है।

‡ कुछ पट्टावलियोंमें यह समय वीर नि० स० ५९५ अर्थात् वि० सवत् १२५ दिया है जो किसी गलतीका परिणाम है और मुनिकल्याणविजयने अपने द्वारा सम्पादित 'तपागच्छ-पट्टावली'में उसके सुधारकी सूचना भी की है।

※ देखो, मुनिकल्याणविजय-द्वारा सम्पादित 'तपागच्छ-पट्टावली पृ० ७९-८१।

राइसन भी 'हिस्टरी आफ कनडीज लिटरेचर'में मान्य किया है। और भी अनेक ऐतिहासिक विद्वानोंने समन्तभद्रके इस समयको मान्यता प्रदान की है। अब देखना यह है कि इस समयका समर्थन शिलालेखादि दूसरे कुछ साधनो या आधारोसे भी होता है या कि नही और ठीक समय क्या कुछ निश्चित होता है। नीचे इसी विषयको प्रदर्शित एव विवेचित किया जाता है:—

मिस्टर लेविस राइसने, समन्तभद्रको ईसाकी पहली या दूसरी शताब्दी का विद्वान अनुमान करते हुए, जहाँ उसकी पुष्टिमे उक्त पट्टावलीको देखनेकी प्रेरणा की है वहा श्रवणबेल्गोलके शिलालेख न० ५४(६७) को भी प्रमाण-में उपस्थित किया है, जिसमे मल्लिषेणप्रशस्तिको उत्कीर्ण करते हुए समन्तभद्रका स्मरण सिंहनन्दीसे पहले किया गया है। शिलालेखकी स्थिति-को देखते हुए उन्होने इस पूर्व-स्मरणको इस बातके लिये अत्यन्त स्वाभाविक अनुमान माना है कि समन्तभद्र सिंहनन्दीसे अधिक या कम समय पहले हुए हैं। चूँकि उक्त सिंहनन्दी मुनि गगराज्य ( गगवाडि ) की स्थापनामें सविशेषरूपसे कारणीभूत एव सहायक थे, गगवशके प्रथम राजा कोगणिवर्माके गुरु थे, और इसलिये कोगुदेशराजाक्कल (तामिल क्रानिकल) आदिमे कोगणिवर्माका जो समय ईसाकी दूसरी शताब्दीका अन्तिम भाग (A D 188) पाया जाता है वही सिंहनन्दीका अस्तित्व-समय है ऐसा मानकर उनके द्वारा समन्तभद्रका अस्तित्व-काल ईसाकी पहली या दूसरी शताब्दी अनुमान किया गया है। श्रवण-बेल्गोलके शिलालेखोकी उक्त पुस्तकको सन् १८८६ में प्रकाशित करनेके बाद राइस साहबको कोगुणिवर्माका एक शिलालेख मिला, जो शक सवत् २५ (वि० स० १६०, ई० सन् १०३) का लिखा हुआ है और जिसे उन्होने सन् १८६४ मे, नजनगूड ताल्लुके (मैसूर)के शिलालेखोमें न० ११० पर प्रकाशित कराया है* (E. C III)। उसमे कोगुणिवर्माका स्पष्ट समय ईसाकी दूसरी शताब्दी का प्रारम्भिक अथवा पूर्वभाग पाया जाता है, और इसलिये उनके मतानुसार

* इस शिलालेखका आद्य अश निम्न प्रकार है—
"स्वस्ति श्रीमत्कोगुणिवर्म्मधर्ममहाधिराजप्रथमगगस्य दत्त शकवर्षगतेषु पचविं-शति २५ नेय शुभकृनुसवत्सरसु फाल्गुनशुद्धपचमी शनि रोहिणि ।"

यही समय सिंहनन्दीका होनेसे समन्तभद्रका समय निश्चित रूपसे ईसाकी पहली शताब्दी ठहरता है—दूसरी नही।

श्रवणबेलगोलके उक्त शिलालेखमें, जो शक संवत् १०५० का लिखा हुआ है, यद्यपि 'तत' या 'तदन्वय' जैसे शब्दोके प्रयोग-द्वारा ऐसी कोई सूचना नही की गई जिससे यह निश्चितरूपमें कहा जासके कि उसमें पूर्ववर्ती आचार्यों अथवा गुरुवोका स्मरण कालक्रमकी दृष्टिसे किया गया है परन्तु उससे पूर्ववर्ती शकसंवत् ९९९ के लिखे हुए दो शिलालेखो और उत्तरवर्ती शक सं० १०६६ के लिखे एक शिलालेखमें समन्तभद्रके बाद जो उन सिंहनन्दी आचार्य-का उल्लेख है वह स्पष्टरूपसे यह बतला रहा है कि गंगराज्यके संस्थापक आचार्य सिंहनन्दी स्वामी समन्तभद्रके बाद हुए हैं। ये तीनो शिलालेख शिमोगा जिलेके नगरताल्लुकेमें हुमच स्थानमे प्राप्त हुए हैं, क्रमश नं० ३५, ३६, ३७ को लिये हुए हैं और एपिग्रेफिका कर्णाटिकाकी आठवी जिल्दम प्रकाशित हुए हैं। यहाँ उनके प्रस्तुत विषयसे सम्बन्ध रखनेवाले अशोको उद्धृत किया जाता है, जो कनडी भाषा मे हैं। इनमेसे ३६ और ३७ नम्बरके शिला-लेखोके प्रस्तुत अंश प्राय समान है इसीसे ३६वे शिलालेखसे ३७वेमे जहा कही कुछ भेद है उसे ब्रेकटमें नम्बर ३७ के साथ दे दिया गया है—

"भद्रबाहुस्वामीगलिन्दं इत्त कलिकालवर्तनेयिं गणभेदं पुट्टिदुदु अवर अन्वयक्रमदिं कलिकालगणधरुं शास्त्रकर्तुगलुम् एनि-सिद् समन्तभद्रस्वामीगल् अवरशिष्यसंतान शिवकोट्याचार्य्यर् अवरिं वरदत्ताचार्य्यर् अवरिं तत्त्वार्थसूत्रकर्तुगल् एनिसिद् आर्य्यदेवर् अवरिं गंगराज्यम माडिद सिंहनन्द्याचार्य्यर् अवरिन्दं एकसंधि-सुमतिभट्टारकर अवरिं ...।" (नं० ३५)

"...श्रुतकेवलिगल् एनिसिद (एनिय३७) भद्रबाहुस्वामिगल् (गलंग३७) मोदलागि पलम्बर (हलम्बर ३७) आचार्य्यर् पोदिम्बलियं समन्तभद्रस्वामिगल् उदयिसिदर अवरअन्वयदोल (अनन्तर ३७) गंगराज्यम माडिद सिंहनन्द्याचार्य्यर् अवरिं ...।" (नं० ३६,५३)

३५वें शिलालेखमें यह उल्लेख है कि भद्रबाहुस्वामीके बाद यहाँ कलि-कालका प्रवेश हुआ—उसका वर्तना आरम्भ हुआ, गणभेद उत्पन्न हुआ और

उनके वंश-क्रममें समन्तभद्रस्वामी उदयको प्राप्त हुए, जो 'कलिकालगणधर' और 'शास्त्रकार' थे, समन्तभद्रकी शिष्य-सन्तानमें सबसे पहले 'शिवकोटि' आचार्य हुए, उनके बाद वरदत्ताचार्य, फिर तत्त्वार्थसूत्र † के कर्ता 'आर्यदेव,' आर्यदेवके पश्चात् गंगराजका निर्माण करनेवाले 'सिंहनन्दी' आचार्य, और सिंहनन्दीके पश्चात् एकसन्धि-सुमति भट्टारक हुए। और ३६वें-३७वें शिलालेखोंमें समन्तभद्रके बाद सिंहनन्दीका उल्लेख करते हुए सिंहनन्दीका समन्तभद्रकी वंशपरम्परामें होना लिखा है, जो वंशपरम्परा वही है जिसका ३५वें शिलालेखमें शिवकोटि, वरदत्त और आर्यदेव नामक आचार्योंके रूपमें उल्लेख है।

इन तीनों या चारों शिलालेखोंसे भिन्न दूसरा कोई भी शिलालेख ऐसा उपलब्ध नहीं है जिसमें समन्तभद्र और सिंहनन्दी दोनोंका नाम देते हुए उक्त सिंहनन्दीको समन्तभद्रसे पहलेका विद्वान् सूचित किया हो या कम-से-कम समन्तभद्रसे पहले सिंहनन्दीके नामका ही उल्लेख किया हो। ऐसी हालतमें मिस्टर लेविस राइस साहबके उस अनुमानका समर्थन होता है जिसे उन्होंने केवल 'मल्लिषेणप्रशस्ति' नामक शिलालेख ( नं० ५४ ) में इन विद्वानोंके आगे पीछे नामोल्लेखको देखकर ही लगाया था। इन बादको ❀ मिले हुए शिलालेखोंमें 'अवरिं', 'अवरअन्वयदोल' और 'अवर अनन्तर' शब्दोंके प्रयोग-द्वारा इस बातकी स्पष्ट घोषणा की गई है कि सिंहनन्दी आचार्य समन्तभद्राचार्यके बाद हुए हैं। अस्तु, ये सिंहनन्दी गंगवंशके प्रथम राजा कोंगुणिवर्माके समकालीन थे, इन्होंने गंगवंशकी स्थापनामें खास भाग लिया है, जिसका उल्लेख तीनों शिलालेखोंमें "गंगराज्यम माडिद" इस विशेषण-पदके द्वारा किया गया

† मल्लिषेण-प्रशस्तिमें आर्यदेवको 'राद्धान्त-कर्ता' लिखा है और यहाँ 'तत्त्वार्थसूत्र-कर्ता।' इससे 'राद्धान्त' और 'तत्त्वार्थसूत्र' दोनों एक ही ग्रन्थके नाम मालूम होते हैं और वह गृध्रपिच्छाचार्य उमास्वामीके तत्त्वार्थसूत्रसे भिन्न जान पड़ता है।

❀ श्रवणबेलगोलका उक्त ५४वाँ शिलालेख सन् १८८९ में प्रकाशित हुआ था और नगरताल्लुकके उक्त तीनों शिलालेख सन् १९०४ में प्रकाशित हुए हैं। वे सन् १८८९ में लेविस राइस साहबके सामने मौजूद नहीं थे।

है, जिसका अर्थ लेविस राइसने who made the Gang kingdom दिया है—अर्थात् यह बतलाया है 'कि जिन्होने गगराज्यका निर्माण किया' ( वे सिंहनन्दी आचार्य )। सिंहनन्दीने गगराजकी स्थापनामें क्या सहायता की थी, इसका कितना ही उल्लेख अनेक शिलालेखोमें पाया जाता है, जिसे यहा पर उद्धृत करनेकी जरूरत मालूम नही होती—श्रवणबेल्गोलका वह ५४(६७)वाँ शिलालेख भी सिंहनन्दी और उनके छात्र ( कोगुणिवर्मा ) के साथ घटित-घटनाकी कुछ सूचनाको लिये हुए है ‡।

यहाँपर मैं इतना और भी प्रकट कर चाहता देना हूँ कि सन् १९२५ ( वि० स० १९८२ ) में माणिकचन्द जैनग्रन्थमालासे प्रकाशित रत्नकरण्ड-श्रावकाचारकी प्रस्तावनाके 'समय-निर्णय' प्रकरणमें ( पृ०११७) मैंने श्री लेविस राइस साहबके उक्त अनुमान पर इस आशयकी आपत्ति की थी कि उक्त शिला-लेखमें 'तत ' या 'तदन्वय' आदि शब्दोके द्वारा सिंहनन्दीका समन्तभद्रके बादमें होना ही नही सूचित किया बल्कि कुछ गुरुवोका स्मरण भी क्रमरहित आगे पीछे पाया जाता है, जिससे शिलालेख कालक्रमसे स्मरण या क्रमोल्लेखकी प्रकृतिका मालूम नहीं होता, और इसके लिए उदाहरणरूपमें पात्रकेसरीका श्रीअकलकदेव और श्रीवर्द्धदेवसे भी पूर्व स्मरण किया जाना सूचित किया था। मेरी यह आपत्ति स्वामी पात्रकेसरी और उन श्रीविद्यानन्दको एक मानकर की गई थी जो कि अष्टसहस्री आदि ग्रन्थोके कर्ता हैं, और उनके इस एक-व्यक्तित्वके लिये 'सम्यक्त्वप्रकाश' ग्रन्थ तथा वादिचन्दसूरिका 'ज्ञानसूर्योदय' नाटक और 'जैनहितैषी' भाग९, अक ९, पृ० ४३९-४४० को देखनेकी प्रेरणा की गई थी, क्योकि उस समय प्राय इन्ही आधारोपर समाजमे दोनोका व्यक्ति-त्व एक माना जाता था, जो कि एक भारी भ्रम था। परन्तु बादको मैंने 'स्वामी पात्रकेसरी और विद्यानन्द' नामक अपने खोजपूर्ण निबन्धके दो लेखो-

‡ यथा —योऽसौ घातिमल द्विषद्बल-शिला-स्तम्भावली-खण्डन-
ध्यानासि पटुरर्हतो भगवतस्सोऽस्य प्रसादीकृत ।
छात्रस्यापि स सिंहनन्दि-मुनिना नो चेत्कथ वा शिला-
स्तम्भोराज्य-रमागमाध्व-परिघस्तेनासिखण्डोघन· ॥९॥

द्वारा * इस फैले हुए भ्रमको दूर करते हुए यह स्पष्ट करके बतला दिया कि स्वामी पात्रकेसरी और विद्यानन्दका व्यक्तित्व ही नही, किन्तु ग्रन्थसमूह और समय भी भिन्न है—पात्रकेसरी विद्यानन्दसे कई शताब्दी पहले हुए हैं, अकलकदेवसे भी कोई दो शताब्दी पहलेके विद्वान् हैं, और इसलिये उनका अस्तित्व श्रीवज्रदेवसे भी पहले का है। और इसीसे अब, जब कि सम्यक्त्व-प्रकाश-जैसे ग्रन्थकी पोल खुल चुकी है, मैंने उक्त तीनो शिलालेखोकी मौजूदगीको लेकर यह प्रतिपादन किया है कि उनसे श्री राइस साहबके अनुमानका समर्थन होता है, वह ठीक पाया गया और इसीसे उसपर की गई अपनी आपत्तिको मैने कभीका वापिस ले लिया है।

जब स्वय कोगुणिवर्माका एक प्राचीन शिलालेख शक सवत् २५ का उपलब्ध है और उससे मालूम होता है कि कोगुणिवर्मा वि. स. १६० ( ई० सन् १०३ ) मे राज्यासन पर आरूढ थे तब प्राय यही समय उनके गुरु एव राज्यके प्रतिष्ठापक सिंहनन्दी आचार्यका समझना चाहिये, और इसलिये कहना चाहिये कि सिंहनन्दीकी गुरुपरम्परामें स्थित स्वामी समन्तभद्राचार्य अवश्य ही वि० सवत् १६० से पहले हुए है, परन्तु कितने पहले, यह अभी अप्रकट है। फिर भी पूर्ववर्ती होने पर कम से कम ३० वर्ष पहले तो समन्तभद्रका होना मान ही लिया जा सकता है, क्योंकि ३५ वे शिलालेखमें सिंहनन्दीसे पहले आर्यदेव, वरदत्त और शिवकोटि नामके तीन आचार्योंका और भी उल्लेख पाया जाता है, जो समन्तभद्रकी शिष्यसन्तानमें हुए हैं और जिनके लिये १०–१० वर्षका औसत समय मान लेना कुछ अधिक नही है। इससे समन्तभद्र निश्चितरूपसे विक्रमकी प्राय दूसरी शताब्दीके पूर्वार्धके विद्वान् ठहरते हैं। और यह भी हो सकता है कि उनका अस्तित्वकाल उत्तरार्धमें भी वि० स० १९५ (शक स० ६०) तक चलता रहा हो, क्योंकि उस समयकी स्थितिका ऐसा बोध होता है कि जब कोई मुनि आचार्य-पदके योग्य होता था तभी उसको आचार्यपद दे दिया जाता था और इस तरह एक आचार्यके समयमें उनके कई

* ये दोनो लेख इस निबन्धसग्रहमे अन्यत्र पृ० ६३७ से ६६७ तक प्रकाशित हो रहे हैं।

